सैकड़ों अस्थि-पञ्जर बर्फ़ में पड़े हुए पाये गये हैं। किसी २ ऐरावत के शरीर में मांस और चमड़ा भी पूर्ववत पाया गया है। ये जीव हिम प्रवाह के समय प्रवाह में पड़कर ज़मीन में गड़ गये हैं। इसके सिवाय भूगर्भ-विद्या के जानने वालों ने हिम-प्रलय के और भी कई प्रमाणं पाये हैं। इस पहिले प्रलय को हुए न मालूम कित हज़ार वर्ष हुए। इसके अनन्तर और भी कई हिम-प्रलय हुए हैं। इस ऐरावत के दांतों में उसका चित्र भी खोदा हुआ मिला है। चित्र निःसंशयः मनुष्य के ही द्वारा खींचा गया होगा। फिर, मिश्र देश में कोई आठ हज़ार वर्ष की पुरानी कबर मिली हैं। उनके भीतर से पत्थरों के हथियार कई प्रकार के वर्तन और मनुष्यों के सकेश अस्थि-पञ्जर आदि निकले हैं। इन बातों से सिद्ध है कि जो लोग मानव-जाति की उत्पत्ति ईसा के चार ही पांच वर्ष पहिले मानते हैं उनका मत सर्वथा अग्राह्य हैं। ईसा के कम से कम आठ हज़ार वर्ष पहले ही मनुष्यो की सृष्टि हो चुकी थी।

तिलक महाशय, अपनी इस नई पुस्तक में, कहते हैं, कि पूर्वोक्त हिम-प्रलय के समय पुराने आर्य्य हिम-मण्डलको छोड़कर, कुछ दक्षिण की ओर चले आये थे। वहां आनेके कई हज़ार वर्ष पहले वे मेरु-सन्निहित देश (Artic Region) अर्थात् उत्तरी ध्रुवके निकट रहते थे। उस समय उस प्रदेश में चिरकाल शरद ऋतु रहती थी। जब शीतका आधिक्य अर्थात हिम-प्रलय हुआ तब उन्होंने वह देश छोड़ दिया। हिम-प्रलय होनेपर मेरु-प्रदेश

मानव-जातिके रहने योग्य न था। आर्य्योंके दक्षिण की ओर चले आने पर, फिर भी हिमके कई खण्ड प्रलय हुए। इस कारण आर्य्यों को धीरे २ वह देश भी छोड़कर और नीचे, दक्षिण की ओर बढ़ आना पड़ा। तिलकके मतमें अन्तिम हिम-प्रलय हुए १०००० वर्ष हुए, और कोई ६००० वर्ष ईसाके पहले आर्य्य-गण मध्य एशिया में रहने लगे थे।

श्रीमान तिलकने आर्य्योंके मेरु-प्रदेशमें रहने का जो सिद्धान्त निकाला है उसके अब संक्षिप्त प्रमाण सुनिये

वेद के उत्तरी-ध्रुव सम्बन्धी जो बातें हैं वे तो हैं ही, पारसियों की धर्म्म पुस्तक अवेस्तामें यह बात अधिक स्पष्टता से लिखी है कि "एरायन वायजो" (Airyana Vaejo) अर्थात आर्य्यों का स्वर्ग-लोक एक ऐसे प्रदेश में था जहां वर्ष में एकही बार सूर्योदय होता था, इस स्वर्गलोक को बर्फ की वर्षा ने नाश कर दिया, इस लिए उसे छोड़कर आर्य्य लोग दक्षिण की ओर चले आये। वेद और अवेस्ता के कितने ही वचन इस बात की साक्षी देते हैं, कि हिम-प्रलय के पहले मेरुप्रान्त में बहुत कम जाड़ा पड़ता था। वहां एक प्रकार का सदा वसन्त रहता था। स्पट्ज़बर्गयनके समान स्थानों में, जहां, इस समय नवम्बर से मार्च तक, सूर्य्य क्षितिज के नीचे रहता है, उस समय ऐसे लता-पत्र और घास-पात उगते थे जो आज कल न बहुत सर्द और न बहुत गर्म जल-वायु वाले देशों में ही होते हैं। इसके सिवा खगोल-विद्या-विषयक कुछ बातें ऐसी हैं जो मेरु-प्रदेशमें एक विशेष रूपमें पाई जाती हैं।

इन विशेष बातों का उल्लेख यदि वेद में मिले तो उससे वह निर्विवाद सिद्ध हो जाय कि वैदिक ऋषि उस प्रदेश से परिचित थे और उनके पूर्वज, किसी समय वहां रहते थे।

उत्तरी ध्रुव में आकाश-मण्डल सिरके ऊपर घूमता हुआ जान पड़ता है। वह उत्तरी ध्रुव की खगोल सम्बन्धिनी एक विशेष बात है। उसका वर्णन वेदो में विद्यमान है। उनमे आकाश के घूमने की उपमा चक्के (पहिए) से दी गई है, और लिखा है कि यह दिव्य मण्डल मानों एक धुरीके ऊपर रक्खा हुआ घूम रहा है।

इन्द्राय गिरो अनिशित सर्गाः अपः प्रेरयं सगरस्य बुध्नात ।
ये अक्षेणेव च क्रिया शचीभिर्विष्कतस्तम्भ पृथिवीमुनधाम ॥
( ऋग्वेद, मण्डल १०, सूक्त ८६, मन्त्र ॥४॥)

इसमें यह कहा गया है कि इन्द्र अपनी शक्ति से पृथ्वी और आकाश को इस प्रकार अलग अलग थामे हुए है जैसे गाड़ी के दोनो चक्कोंको उसका धुरा थामे रहता है। तिलक का कथन है कि आकाश का चक्रवत् भ्रमण मेरु प्रदेश की अवस्था का सूचक है इस देश के संस्कृत-साहित्य में यह बात ठौर २ पाई जाती है कि देवताओं का दिन-रात छः महीने का होता है। यह बात पुराणों में भी लिखी है, महाभारत में भी है, और ज्योतिष के सिद्धान्त ग्रन्थोंमें भी है। पुराने ज्योतिषियो ने मेरु पर्वत को पृथ्वी का उत्तरी ध्रुव माना है, और सूर्य्य सिद्धान्त में लिखा है—

मेरौ मेपादि चक्राधे देवाः पश्यन्ति भास्करम् ।

अ०१२, श्लोक ६७

अर्थात मेरु में मेषादि चक्रार्द्धगामी सूर्य को देवता सदा देखते ।

यदि आर्य्यों के पूर्वज कभी उत्तरी ध्रुव में रहते थे तो उनके देवता भी निःसन्देह वहीं कहीं रहते रहे होंगे। प्राचीनों पर नवीनों की विशेष श्रद्धा होती है। इस समय हम लोग प्राचीन ऋषि मुनियों को देवताओं से कम नहीं समझते। अतएव सर्वथा सम्भव है, कि वैदिक आर्य्यों ने अपने पूर्वजों को देवता माना हो। अब मनुस्मृति का एक प्रमाण सुनिए—

दैवे राज्यहनी वर्ष प्रविभागस्तयोः पुनः।
अहस्तत्रोदगमनो रात्रिः स्याद्दक्षिणायनम्॥

अ० १ श्लोक ६७

अर्थात मनुष्यों का एक वर्ष देवताओं के एक दिन-रात के बराबर है। इन दोनों का फिर इस प्रकार विभाग किया गया है—सूर्य का उत्तराभिमुख गमन दिन है और दक्षिणाभिमुख गमन रात। महाभारत में तो सुमेरु का ऐसा अच्छा और स्पष्ट वर्णन है। वनपर्व में १६३ और १६४ अध्यायों में अर्जुन के सुमेरु पर्वत पर जाने का विस्तृत वर्णन है। वहां लिखा है।

एवं त्वहरहर्मेरु सूर्याचन्द्रमसौ ध्रुवम।
प्रदक्षिणमुपावृत्य कुरुतः कुरुनन्दन॥
ज्योतींषि चाप्यशेषेण सर्वाण्यनघ सर्वतः।
परियान्ति महाराजा गिरराज प्रदक्षिणम्॥

अ० १६३, श्लोक ३७-६८

सूर्य्य और चन्द्रमा प्रति दिन बाईं से दाहिनी ओर को, सुमेरु की प्रदक्षिणा करते हैं, तारागण भी ऐसा ही करते हैं। थोड़ी दूर पर फिर लिखा है।

स्वतेजसा तस्य नगोनमस्य मरोपधानाञ्च मथा प्रभावात्।
विभक्त भावो न बभूव कश्चिदहोनिशानां पुरुष प्रवीर॥
अ० १६४ श्लोक ८

अपनी दीप्त और महौपधियों से सुमेरु पर्वत अन्धकार को यहां तक जीत लेता है कि रात और दिन का भेद ही नहीं रह जाता है। आगे लिखा है—

× × ×

बभूव रात्रिंदिवसश्च तेषां सम्वत्सरेणेव तमानरूपः॥
अ० १६४० श्लोक १३

वहां के रहनेवालों का रात-दिन मिला कर हम लोगों का एक वर्ष होता है। इन प्रमाणों से यह सिद्ध है कि महाभारत के समय उसके रचयिता को उत्तरी-ध्रुव का ठीक २ ज्ञान था। सुमेरु की दीप्त का जो उल्लेख है उससे, बहुत करके, मेरुज्योति (Aurora Borealis) से अभिप्राय है। यह ज्योतिर्माला उत्तरी ध्रुव में ही देख पड़ता है। ये बातें ऐसी हैं जो ज्योतिष शास्त्र सम्बन्धिनी गणना अर्थात् गणित, द्वारा नहीं जानी गई होंगी, क्योंकि उस समय ज्योतिप-विद्या की इतनी उन्नति नहीं हुई थी। बिना आंख से देखे, अथवा जिसने देखा है उससे सुने, इनका इतना विशुद्ध ज्ञान नहीं हो सकता। तैत्तिरीय ब्राह्मण में तो स्पष्ट लिखा है कि जिसे हम वर्ष

कहते हैं वह देवताओं का एक दिन है ( ३, ९, २२. १ ) पारसियों की अवेस्ता में ठीक एक ऐसा ही उक्ति है।

उत्तरी ध्रुव में चैत्र से भादों तक अविराम दिन रहता है, और आश्विन से फाल्गुन तक अविराम रात रहती है। यह ९० अक्षांश की बात है। यहां, रात के आराम और अन्त में ५२ दिन तक, बराबर उषः काल रहता है। ८६ अक्षांश से नीचे के भू-भाग से क्रम २ से इस परिणाम में अन्तर पड़ता जाता है। यहां पर यह शंका हो सकती है कि जहां ६ महीने रात रहती है वहां मनुष्य कैसे रह सकता है। इसका समाधान बहुत सरल है। पहले तो ऐसे स्थानों में, चार महीने के लगभग तड़का ( उषः काल ) रहता है। गरमियों में पांच बजे प्रातः काल और सात बजे सायंकाल, जितना उजियाला रहता है उतना ही वहां रहता है। अतएव कोई सांसारिक काम, उस समय, रुक नहीं सकता। फिर जो दो महीने रात रहती है उसमें मेरु ज्योति का बहुत ही मनोमोहक प्रकाश होता है। मेरु-प्रदेश में भ्रमण करने वाले डाक्टर नान्सेन ने मेरु-ज्योति ( Aurora Borealis) का बड़ा ही विलक्षण वर्णन किया है। उन्होंने लिखा है कि "उसकी शोभा और आभा का वर्णन शब्दों द्वारा किया जाना सर्वथा असम्भव है। वह अन्तर्हित प्रकाशपुञ्ज है। बिना देखे उसकी सुन्दरता का अनुमान मनुष्य को स्वप्न में भी नहीं हो सकता। वह आकाश में नृत्य सा किया करती है। वह कभी २ तेजोमय सर्पाकृति धारण करके सिर के ऊपर भांति भांति के खेल से करती है।" अतएव, रात में जहां ऐसा अलौकिक

प्रकाश होता है वह देश मनुष्य निवास के सर्वथा योग्य समझना चाहिये। इसमें कोई सन्देह नहीं। डाक्टर नानसेन के अनुसार तो मेरु-प्रदेश के समान रमणीय और देश ही नहीं। फिर जिस समय आर्यगण वहां रहते थे उस समय वहां उतना शीत न पड़ता था। शीत कुछ था अवश्य परन्तु वसन्तु ऋतु का सा। शीत ही के कारण अनुमान होता है, प्राचीन आर्य हवन करने लगे थे।

उनके अग्निहोत्री और हवन-प्रिय होने का यही कारण जान पड़ता है। दीप-दान इत्यादि की प्रथा भी इसी कारण से प्रचलित हुई जान पड़ती है। दीपक का उपयोग रात ही में होता है। दिन मे किसी देवता को दीप दिखलाना और न दिखलाना बराबर है।

प्रति वर्ष विषुव-वृत्त से उत्तर ओर २४ अंश और दक्षिण के ओर भी उतने ही अंश तक सूर्य का आवागमन होता है। वैदिक काल में जब विषुव-वृत्त से उत्तर को जाता है तब उसे उत्तरायण संज्ञा प्राप्त होती है; और जब वह उस वृत्तिसे दक्षिणको गमन करता था तब वह दक्षिणायन कहलाता था। इसी उतरायणका नाम वेद में देवयान और दक्षिणायनको पितृयान है। इस देवयान और पितृयानका ऋग्वेद संहितामे अनेकवार उल्लेख आया है। एक उदाहरण लीजिये। प्र-म पन्था देवयाना अदृश्यन्तमर्धन्तो वसुभिरिष्कृतासः-अभूदु केतुरुषसः पुरस्तान्प्रतीच्यागाद धि हर्मेभ्यः॥मं० ७, सूक्त ७६, मन्त्र २ अर्थात् देवयान मार्ग हमको देख पड़ने लगा; उपाका केतु (पताका पूर्व दिशामे उदित हो गया। देवयान का उल्टा पितृयान है; उसका भी उल्लेख ऋग्वेद में है, यथाः—

परं मृत्यो अनुपदे हि पन्था यस्ते स्व इतरो देवयानात्।
चक्षुष्मने शृरावते ते ब्रीमि मान : प्रजां रीरिषो मोत वीरान्

मण्डल १० सूक्त १८ मन्त्र १

इसमें "देवयानान् इतर:" इन शब्दों से पितृयान अर्थ लिया गया है क्यों कि देवयान का उल्टा पितृयान ही हो सकता है। यहां पर पितृयान मृतु का मार्ग माना गया है। जब देवयान का आरम्भ उषा अर्थात प्रातःकाल से होता था, तब पितृयानका आरम्भ सायङ्काल से होना ही चाहिए। इस लिये तिलक महाशय का अनुमान है कि देवयान से वैदिक ऋषियों का आशय दिन और पितृयान से रात का था। इन दो भागों में, उस समय, वर्ष विभक्त था। यह लक्षण मेरु-प्रदेश में तब भी पाया जाता था और अब भी पाया जाता है। पारसियों के धम ग्रन्थमें भी यही बात लिखी है। वहां उसका और भी स्पष्ट वर्णन ह। लिखा है कि "जिसको वर्ष कहते हैं उसको वे लोग एक दिन मानते हैं। वहां पर चन्द्र सूर्य्य आदि वर्ष में एकही वार उदित और अस्त होते हैं" और एक दिन एक वर्ष के समान जान पड़ता है।" इससे अधिक स्पष्ट मेरु प्रदेश का वर्णन और क्या होगा ? दक्षिणायन सूर्य हीका नाम पितृ-यान है। पितृयान में मरना अशुभ माना गया है, इसलिये भीष्म शरशय्या पर वहुत दिन तक पड़े २ मरने के लिये, देवयान की प्रतीक्षा करते रहे। पितृयान में बराबर ६ महीने तक रात रहती थी। रातमें मृतकों का दाह कार्य अच्छी तरह नहीं हो सकता

इसी लिए इस कालमें मरना बुरा माना गया है। इससे हजारों वर्ष की पुरानी रूढ़िका चिन्ह अब तक, इस देशमें, विद्यमान है। अब यहां यद्यपि केवल १२ घण्टेकी रात होती है, तथापि रातमें चिता-दाह नहीं होता। यह रीति उसी प्राचीन वैदिक रीतिकी सूचक है।

वैदिक साहित्य में लम्बी उषाओं का भी वर्णन है। जैसे पहले हम एक जगह लिख आये हैं। उत्तरी ध्रुव में लगभग दो महीने तक उषा अर्थात प्रातः काल रहता है। ऐतरेय ब्राह्मण में लिखा है कि "गवायमयनम्" सत्रमें होता। हवन-करने वाला उषः काल रहते २, एक हजार ऋक पाठ करता था। आश्वलायन और आयस्तम्भ ने तो यहां तक कहा हैं कि सूर्योदयके पहले ही वे ऋग्वेद के समग्र दश मण्डलों की आवृत्ति करेंगे। इससे सिद्ध है कि उस समय बहुत देर में सूर्योदय होता था। ऋग्वेद के सातवें मण्डल के ७६ वीं सूक्त के अन्तर्गत तीसरे मन्त्र में लिखा है-"सूर्योदय के पहले बहुत दिन थे; उन दिनों में हे उषा, तुम सूर्य की ओर जाती थी"। यहां पर देखिये, बहुत काल-व्यापिनी उषा का स्पष्ट उल्लेख है। ऐसी उषा केवल उत्तरी ध्रुव में होती है; अन्यत्र नहीं।

जैसे प्रमाण ऊपर दिये गये हैं वैसे अनेक प्रमाण तिलकने अपने अपूर्व-पाण्डित्यपूर्ण ग्रन्थ में दिये हैं। वेदों से, ब्राह्मणोंसे, पुराणों से ज्योतिष के सिद्धान्त ग्रन्थोंसे, पारसियोंके धर्म ग्रन्थसे और ग्रीक लोगों की प्राचीन गाथाओं से उन्होंने ऐसे अनेक वचन उद्धृत किये हैं जिनसे निर्विवाद सूचित होता है कि किसी समय हम लोगों के पूर्वज मेरु प्रदेशमें रहते थे। यही नहीं, भूगर्भ विद्या

के अखण्डनीय सिद्धान्तों द्वारा उन्होंने यह भी प्रायःसिद्ध कर दिया है कि मानवसृष्टि का आरम्भ हुए अनन्त काल व्यतीत हुआ; पहले हम हिम-प्रलय के पूर्व प्राचीन आर्य्य उत्तरीय ध्रुवके ठीक आस पास रहते थे : और अन्तिम खण्ड-प्रलय हुये कोई१०००० वर्ष हुए।

यहां पर एक शङ्का होती है कि यदि आदिम-आर्य्य मेरु-प्रदेश में रहते थे ; और वेदों में जो आकाश-मण्डल, चन्द्र-सूर्य, दिन रात और उषा आदि का वर्णन है वह यदि उसी प्रदेश का है, तो उन्हो ने वेद में कहीं इस बात का उल्लेख क्यों नहीं किया! विचार करनेका विषय है कि हम लोगों को जब सौ पचास वर्ष की बात स्मरण नहीं रहती ; जब हम, इस समय भी, इतिहास की बड़ी २ घटनाओं का भूल जाते हैं, जब हम अपने पूर्वजों के नाम तक कभी २ नहीं बतला सकते! तब यदि हजारों वर्ष पहले के अपने निवास-स्थान को आर्य भूल जावें तो क्या आश्चर्य्य है? फिर, वे एक प्रकार से भूले भी नहीं। वंशपरम्परा से जो कुछ उन्होंने सुन रक्खा था उसे उन्होंने वैदिक साहित्य में सन्निविष्ट भर कर दिया। देवरूपी अपने पूर्वजों के दिन रात, और सायं प्रातः आदि का थोड़ा बहुत वर्णन करने में वे नहीं चूके।

हजारों वर्ष से हम लोग वेदाध्ययन करते आये हैं; परन्तु उनके अध्ययन द्वारा आर्य्यों के आदिम स्थान का पता, आज तक, कोई नहीं लगा सका। उसका श्रेय तिलकके लिये था; वह उनको आज प्राप्त हुआ। यदि इस बात का प्रमाणकर्त्ता कोई विलायती

पंडित होता तो उसकी कीर्ति न जाने कहां २ अब तक फैल गई होती। माननीय तिलक इस अर्द्धशिक्षित हिन्दोस्तान के वासी हैं; इस लिये उनका यश उतना शीघ्र न प्रसारित होगा। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उन्होने अपनी तीव्र बुद्धि और गम्भीर गवेषणा से एक ऐसे ऐतिहासिक तत्व का पता लगाया है कि जो कोई उनके ग्रन्थ को पढ़ेगा वह अवश्य उनकी प्रशंसा करेगा। उनकी पुस्तक को पढ़ कर उनके प्रकाण्ड परिश्रम का विचार करके, पढ़ने वाले के मन में एक अपूर्व भक्ति-भाव उदित होता है। ऐसे अनेक वैदिक मन्त्र हैं जिनका आशय ठीक २ समझमें नहीं आता। परन्तु तिलक महोदय के मत का प्रचार होने पर, उनकी पुस्तक से सम्बन्ध रखने वाले उन मन्त्रों का भाव सहज ही मे स्पष्ट हो जायगा। इस पुस्तक के लिए बहुत कुछ सामग्री पुस्तक-कर्त्ता, ने कारागार में ही एकत्रित कर ली थी। यह उनके और भी प्रशंसाकी बात है। एक प्रकार यह अच्छा हुआ जो उनको राज-दण्ड मिला। यदि ऐसा न होता तो इस अश्रुतपूर्व वैदिक तत्व का उद्घाटन भी न होता। खेद की बात है कि ऐसा प्रकाण्ड पंडित, ऐसे वैदिक-तत्व दर्शी, ऐसे श्रमसहिष्णु ऐसा गवेषणा-धुरन्धर विद्वान बेतरह विपत्ति-जालमें फंसता रहे!



# प्राचीन मिश्र में हिन्दुओं की आबादी ।



बहुत लोगों का ख्याल है कि प्राचीन काल के हिन्दू कूपमण्डूकवत् रहना बहुत पसंद करते थे। अर्थात वे अपना घर छोड़कर दूसरे देशों को जानेके बड़े विरोधी थे। फिर यह ख्याल भ्रममूलक है। न्यूयार्क, अमेरिका के ए० डी० मार साहेब ने "इंडियन रिव्यू" में एक लेख लिखा है; उसमें उन्हों ने सिद्ध किया है कि साढ़े तीन हज़ार वर्ष पहले भारत-वासी व्यापार आदिके लिए अन्य देशों में केवल आते जाते ही न थे, किन्तु वे मिश्र में जाकर बस भी गए थे।

मिश्र में सोने की ऐसी बहुत सी खानें हैं जो ईसा के पहले सोलहवीं, सत्रहवीं और अठारहवीं शताब्दी में खोदी जाती थीं। उस समय पश्चिमी संसार में कोई देश, आबादी या व्यापार में इतना बढ़ा हुआ न था कि उसको सिक्के चलाने की ज़रूरत पड़ती। असल बात तो है कि इतने प्राचीन समय का एक भी पश्चिमी सिक्का अभी तक नहीं मिला। पुराने से पुराना सिक्का जो मिला है, ईसाके पहले चौदहवीं शताब्दी का है। इसके विरुद्ध इस बातके दृढ़ प्रमाण मिलते हैं कि भारतवर्ष में अत्यन्त प्राचीन काल में भी खानें खोदी जाती थीं और उनसे सोना निकाल कर सिक्के बनाए जाते थे। श्रुति, स्मृति आदि भारत के प्राचीनतम कालके साहित्यमें भी अनेक प्रकार के सिक्के के नाम आते हैं। यहां आबादी

और व्यापार बढ़ाने के साथ साथ सिक्कों और गहनों आदिके लिए सोनेकी मांग भी अवश्य ही बढ़ गई होगी। सम्भव है, यहां काफ़ी सोना न मिलने से भारतवासी मिश्र की खाना से सोना लाकर अपनी आवश्यकताओं को पूरा करते रहे हों।

इस बातके सबूत मिलते हैं कि मिश्रमें पहले पहल लंकानिवासी समुद्रके रास्तेसे अरब, अबीसीनिया, या एथिओपिया गए। इनके बाद मलाबार, कच्छ, उड़ीसा और बंगाल की खाड़ीके आस पास के रहनेवाले मिश्र में पहुँचे। उत्तरी भारत के निवासी बेक्ट्रिया, सीदीया और एशिया माइनर होते हुए, उन लोगों से बहुत पीछे, अर्थात् ईसाके पहले तेरहवीं शताब्दी में, पहुंचे। यद्यपि मिश्रवालों ने अपने इतिहास में भारतवासियों का ज़िक्र नहीं किया, यद्यपि उन्होंने अपने इतिहास में अपने धर्मशास्त्र और अपनी वंशपरम्परा के स्वतंत्र रूप देनेकी चेष्टा की है तथापि उन प्रत्येक बातसे हिन्दुस्तानीपन टपकता है। पूर्वोक्त मारसाहेब ने बड़ी ही दृढ़ और अकाट्य युक्तियों से यह साबित कर दिया है कि हिन्दू लोग मिश्रमें जाकर बसे थे और उन्हींसे मिश्रवालोंने सभ्यता सीखी।

मिश्रवाले अपने पहले राजा और धर्म-शास्त्रप्रणेता का नाम मीनस बतलाते हैं जो हमारे मनुके सिवा और कोई नहीं। केवल मिश्रवालों ने ही नहीं, किन्तु उस समयके अन्य जातियोंने भी मनुको मनिस, मनस, मनः, मन, मन, मन्नु आदि नामों से अपना व्यवस्थापक माना है। मिश्रवाले कहते हैं कि मनुको हुए कोई ८६८४ वर्ष बीते। रोम और ग्रीस वाले भी अपने एक देवता को इतने ही

खालक्ष पुराना मानते हैं। डियोडोरस और जस्टिन आदि इतिहासकारों का कथन है कि यह देवता भारतवर्षका है।

भारत और मिश्रके प्राचीन सम्बन्धके अनेक प्रमाण पाये जाते हैं। मिश्रकी एक प्राचीन जाति का नाम "दानव" है। यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि "दानव" शब्द पुराणों में सैकड़ों जगह आया है। सत्ताईस सौ वर्ष पुराने काल्डिया के शिलालेखों से मालूम होता है कि भारत का व्यापार फ़ारस की खाड़ीमें खूब होता है। ज़िनाफन अपने ग्रन्थमें लिखता है कि ईसा के ६००वर्ष पहले भारत का एलची सीज़र बादशाहके दरबार में गया था। उसके बाद भारत का व्यापार केवल मिश्रही में नहीं किन्तु कार्थेज और रोम तक फैल गया।

बड़े बड़े विद्वानों का कथन है कि भारतवर्षने साढ़े तीन हज़ार वर्ष पहले ज्योतिषमें खूब उन्नति कर ली थी। मिश्रने सैकड़ों वर्ष पीछे भारतवासियों ही के द्वारा ज्योतिष में ज्ञान प्राप्त किया। इस बात को डूपस नामक एक फ्रेंच विद्वान ने बड़ी अच्छी तरह सिद्ध किया है।

मिश्र की इमारतें और गुफा मन्दिर सब हिन्दोस्तानी ढंग के हैं। यही क्यों, एक साहेब की तो यह राय है कि आयरलैंड के बुर्ज भी हिन्दोस्तानी काट छांट के हैं।

मिश्र की कोई साढ़े तीन हज़ार वर्ष पुरानी कबरों में नील, इमली की लकड़ी और ऐसे ही अन्य कई चीज़ें मिली हैं जो केवल भारत-वर्ष में पैदा होती हैं। यूफ्रेटिस नदी के किनारे मबेर

नामक स्थान पर एक कब्र में सागौन की लकड़ी पाई गई है। यह ५२०० वर्ष की पुरानी साबित हुई है। स्मरण रहे कि सागौन के पेड़ हिन्दोस्तान के सिवा दुनिया में और कहीं नहीं होते। इतिहास का यह मत है कि प्राचीन समय में मिश्र, रोम,ग्रीस और एशिया-माइनर में ऐसी बहुत सी औषधियां और वनस्पतियां काम मे आती थीं जा केवल हिन्दोस्तान में उत्पन्न होती हैं।

प्राचीन भारत के सिक्कों के नाम भी मिश्र आदि कई पश्चिमी देशों मे प्रचलित थे। जैसे माशा, सिकल, ( सिक्का ) दीनारस ( दीनार ) आदि वहां के तौल, नाप के बांट आदि भी हिन्दोस्तान् ही के समान थे। सबसे बढ़ कर विचित्र बात यह है कि यहां का रुपया इसी नाप, तौल और रूप में प्राचीन मेक्सिको में प्रचलित था।

प्राचीन मिश्रवाले हिन्दोस्तानियों ही के वंशज थे। मार्टन नाम के एक साहेब ने अपने ग्रन्थ में एक जगह लिखा है कि मसाला लगे हुए मुर्दों की सौ में अस्सी खोपड़ियाँ आर्य्य जाति की थीं। भारत के समान मिश्रवाले भी कई वर्णो में विभक्त थे।

एपीनस और ह्लीनी आदि इतिहास-लेखकों का कथन है कि लौकी, नारंगी, इंजीर, नाशपाती, चावल और लोद्ध आदि कई चीजें भारत से मिश्र आदि देशों में गईं।

मिश्र की बहुत सी जगहों के नाम-जैसे नील, शिव, एलीफेंटा और मेरु-आदि बिल्कुल भारतवर्ष की नकल है। मासी साहेब ने अपनी एक पुस्तक के परिशिष्टमें ऐसे ५६० शब्द दिये हैं जो संस्कृत

C
6129

और मिश्री, दोनों भाषाओं में, एक ही व्यवहृत हैं।

इन सब प्रमाणों से सिद्ध है कि प्राचीन काल में भारतवासी मिश्र में जाकर अवश्य आबाद हुए थे और इन्ही से मिश्रवालों ने सभ्यता सीखी।



# वाली-द्वीप में हिन्दुओं का राज्य।



भारत-महासागर और प्रशान्त महासागर जहाँ पर मिलते हैं वहीं सुमात्रा, जावा आदि वहुत से द्वीप हैं। किसी समय इन द्वीपों में हिन्दुओं का राज्य था। संस्कृत-भाषा और हिन्दू-धर्म ने यहां पर अपना अटल प्रभाव जमा लिया था। इस वात के यहाँ सैकड़ों चिन्ह पाये जाते हैं। चौदहवीं शताब्दी में मुसल्मानों के आक्रमण के वाद इन द्वीपों में हिन्दुओं का प्रभाव घटने लगा। धीरे धीरे हिन्दू-धर्म, हिन्दू-राज्य और संस्कृत-भाषा का यहाँ लोप हो गया। इन द्वीपों के अधिकांश अधिवासी मुसलमान हो गये। परन्तु जो लोग अपने धर्म को अपनी जान से अधिक प्यारा समझते थे वे मुसलमान-संसर्ग-दूषित वड़े वड़े द्वीपों को छोड़ कर छोटे छोटे टापुओं में जा वसे। वाली, लम्बक आदि द्वीप इसी प्रकार के छोटे टापुओं में हैं। इन टापुओं में अव भी हिन्दू-धर्म और हिन्दू-राजाओं का राज्य है।

वाली और लम्बक-द्वीप जावा के पूर्व हैं। यों तो यहां पर सैकड़ों छोटे छोटे द्वीप हैं, पर हिन्दुओं का राज्य केवल इन्हीं दो द्वीपों में वाकी रह गया है। जिन लोगों ने इन दोनो द्वीपों को देखा है उनका कथन है कि ये द्वीप प्राकृतिक सौन्दर्य्य में अद्वितीय हैं। यहां के नगर और ग्राम संसार के वड़े वड़े सुन्दर,

मनोहर और शोभा सम्पन्न स्थानों से टक्कर ले सकते हैं। वाली की बनावट बड़ी विचित्र है। वह बीच में तो खूब ऊंचा है, पर चारों ओर ढालू होता चला गया है। कहते हैं कि इन दोनों द्वीपों के चारो तरफ का समुद्र सदा तरङ्गसङ्कुल रहता है। वहां अकसर तूफान आया करते हैं। इसलिए जहाज के द्वारा इन टापुओं में जाना बड़ा विपज्जनक है।

वाली और लम्बक द्वीप के आदिम निवासियों को शशाक कहते हैं। उनको पराजित करके हिन्दुओं ने वहां अपना राज्य स्थापित किया। सुनते हैं कि लम्बक द्वीप के कुछ शशाक इस समय मुसलमान हो गये हैं। परन्तु वहां के अधिकांश निवासी हिन्दू ही हैं और उन्हीं का इन द्वीपों में राज्य है। हिन्दू-लोग शशाक-मुसलमानों पर किसी प्रकार का अत्याचार नहीं करते, किन्तु उन लोगों से अच्छी तरह मिलते जुलते हैं। यहां का राज्य यद्यपि राजतन्त्र है, तथापि सर्वसाधारण जन राज शासन से अप्रसन्न नहीं हैं। हां, इसमें सन्देह नहीं कि किसी किसी अपराध का दण्ड बड़ाही कठोर है। इन राज्यों में चोरों को अब भी प्राणदण्ड दिया जाता है। व्यभिचारी ( स्त्री पुरुष दोनों ही ) बांध कर समुद्र में फेंक दिये जाते हैं। सतीत्व धर्म का इतना अधिक सम्मान किया जाता है कि पता लगते ही असती स्त्रियां तुरन्त मार डाली जाती हैं। एक बार किसी व्यभिचारिणी स्त्री को एक यूरोपियन सौदागर ने अपने यहां रख लिया। खबर लगते ही राजा का दूत साहेब के घर पहुँचा। साहेब और कुलटा एक कमरे में बैठे बात कर रहे

थे। यह देखते ही राज-दूत क्रोध से जल उठा। उसने आव देखा न ताव, म्यान से तलवार निकाल कर उस असती का सिर धड़ से जुदा कर दिया और यह कह कर वहां से चल दिया कि हमारे राजा ने साहेब को ऐसा ही पुरस्कार देने के लिये कहा था।

वाली और लम्बक के निवासियों में जितने हिन्दू हैं वे प्रायः सभी शैव हैं। केवल दो चार बौद्ध हैं। शैव लोग चतुर्वर्ण में हैं। वहां वाले उन्हें अपनी भाषा में ब्राह्मण, क्षत्रिय, विषिय और शूद्र कहते हैं। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि ये शब्द ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र के परिवर्तित उच्चारण मात्र हैं। वाली निवासी चतुर्वर्ण को "चतुर्जन्म कहते हैं। उच्च जाति के लोग नीची जाति की कन्या के साथ विवाह कर सकते हैं, परन्तु उन्हें अपनी कन्या नहीं दे सकते। यदि ऐसा सम्बन्ध कहीं हो जाता है तो उससे जो सन्तान होती है वह वर्णसङ्कर कहलाती है। असवर्ण-विवाह में कोई बाधा नहीं दे सकता। तथापि ऐसा सम्बन्ध धर्मानुमोदित नहीं समझा जाता। केवल सवर्ण विवाह ही को वे लोग धर्मानुकूल समझते हैं। इस हिन्दू-राज्य में जितने नगर और ग्राम हैं उनमें केवल चतुर्वर्ण ही रह सकते हैं। कुम्हार, धोबी, रंगरेज, चमार और मेहतर आदि नगरों और ग्रामों के भीतर नहीं रह सकते, उनके लिये गांव के बाहर स्थान नियुक्त होता है। वे लोग वहीं रहते हैं। इन सब जातियों को वाली के चतुर्वर्ण चाण्डाल कहते हैं और उन्हें छूते तक नहीं।

इन चतुवर्ण-हिंदुओं में केवल वैश्य और शूद्र ही नाना प्रकार के देवताओं और देवियों की मूर्ति नहीं पूजते। यहां ब्राह्मणों का प्रताप अब भी अक्षुण्ण है और सर्वसाधारण उन्हे भक्ति और श्रद्धा की दृष्टि से देखते हैं। क्षत्रिय लोग सेना और विचार-विभाग में काम करते हैं। ब्राह्मण लोग शिखा धारण करते हैं, पर यज्ञोपवीत नहीं पहनते। मन्त्रोच्चारण में ओंकार का व्यवहार प्रचलित है। परन्तु वहां वाले उसे "ओंग शिव चतुर्भज"-यह मन्त्र पढ़ते हैं। ये शब्द "ओं शिव चतुर्भुज" का केवल बिगड़ा हुआ रूप है।

वाली-द्वीप के ब्राह्मणेतर हिन्दू खाद्याखाद्य का कुछ भी विचार नहीं करते। वे गो-मांस तक खाते हैं। अन्य पशु-पक्षियों की तो बात ही क्या है। मुर्गी और सुअर का मांस तो वहां वालों का अत्यन्त प्रिय खाद्य है। यह बात वाली के केवल क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों ही की है। वहां के ब्राह्मण निरामिषहारी हैं। उनमें से कोई कोई ऐसे भी हैं जो केवल फल फूल खाकर ही अपना जीवन निर्वाह करते हैं। अन्य खाद्य पदार्थ हाथ से भी नहीं छूते।

द्वीपमें भिखारी ढूंढने पर भी नहीं मिलते। यदि कोई मनुष्य कोई साधारण पाप-कर्म करता है तो उसे प्रायश्चित करना पड़ता है। परन्तु प्रायश्चित करने वाले को शारीरिक दण्ड नहीं भोगना पड़ता। गोबर या गोमूत्र भी नहीं खाना पड़ता। किन्तु जब वह अपना प्रियतम खाद्य त्याग करता है तब किसी गुफा में जाकर अज्ञात

बास करता है और ब्रह्मचर्य्य व्रत धारण करता है । तभी उसका प्रायश्चित होता है । वाली और लम्बक में सतीदाह की प्रथा अव भी वर्तमान है । इसे वहां वाले "सत्य" कहते हैं । यह प्रथा क्षत्रियों और वैश्यों में विशेष रूपसे प्रचलित है । यहांके हिन्दू-बाहु विवाह कर सकते हैं । इसलिये यह अकसर देखा जाता है कि एक मनुष्य के मरने पर विधवायें चिता पर जलती हैं । मृत मनुष्य का सत्कार करने की प्रणाली कुछ विचित्र सी है । जब कोई मनुष्य मरता है तब उसी समय वह जलाया नहीं जाता, किन्तु एक मास के बाद उसकी अन्त्येष्टि-क्रिया की जाती है ।

साधारण आदमियों की अन्त्येष्टिक्रिया जिस तरह की जाती है उस तरह राजा की नहीं की जाती । रानियों की सहमरणरीति भी कुछ भिन्न है । राजा की अन्त्येष्टि-क्रिया समाप्त हो जाने पर उसकी चिताभस्म रख ली जाती है । उसके पांचवें दिन सब रानियां एक निर्दिष्ट स्थान पर इकट्ठी होती हैं । उस समय पटरानी एक गोला फेंकती हैं । यह गोला जहां गिरता है उसी जगह रानियां अपनी अपनी छातियों में छूरियां भोंक लेती हैं । इस तरह उनकी सहमरण क्रिया समाप्त हो जाती है ।

बाली द्वीपमें शाल वाहन का शकाब्द अब भी व्यवहृत होता है । वहां वाले उसे "शकवर्षचन्द्र" कहते है । यहां के शैव लोगोंके पास बहुत सी हस्त-लिखित ग्रन्थ पाये जाते हैं । उनमें से प्रधान ग्रन्थों के नाम उन लोगों की बोली में ये हैं आगम, आदिगम, सारसमुच्चयागम, देवागम, मैश्वरतत्व, श्लोकान्तरागम, गन्यागम इत्यादि ।

वहांके अनेक शास्त्र ग्रन्थ विलुप्त हो गये हैं।

वाली और लम्बक द्वीपके हिन्दू पहले जावा में रहते थे। मुसलमानों के भयसे वे वहां से यदुवाहु नामक राजाके साथ वाली द्वीपमें चले आये। ये लोग जावामें कब और किस सिलसिले से आये थे, यह बात कोई नहीं जानता। हाँ, इतना पता अवश्य लगता है कि कलिङ्गदेश के शैव ... ने जावा में हिन्दू-राज्य स्थापित किया था।

भाषा, धर्म, आचार, व्यवहार आदि सभी बातें देश और काल के भेदसे विभिन्न हो जाती हैं, परन्तु विभिन्न हो जाने पर भी उनमें कुछ २ सादृश्य बना रहता है। वाली द्वीपकी भाषा, धर्म, आचार और व्यवहार में भी उसका परिचय पाया जाता है। इस द्वीप तथा आस पासके अन्यान्य द्वीपों की भाषाके साथ संस्कृतका बड़ा घनिष्ट सम्बन्ध है। इस बातको इन द्वीपोंमें जाने वाले सभी लोगोंने स्वीकार किया है।

भारत महासागर के इन दो हिन्दू-द्वीपोंका इतिहास इस समय तिमिराच्छन्न है। इन द्वीपों से हिन्दू लोगोंने कब और किस प्रकार उपनिवेश स्थापन किया। उसका लिखित इतिहास न तो वालीद्वीप ही में मिलता है और न अन्य ही किसी देश में।

यदि यह मान लिया जाय कि शैव लोगों ने यहां उपनिवेश स्थापित किया तो यह भी मानना पड़ेगा कि यह घटना बौद्ध धर्मके आविर्भाव होनेके पीछे की है। वाली द्वीप में शकाब्द का प्रचलन इस मतको पुष्ट करता है। परन्तु उपनिवेश-स्थापन करनेके पहले

भी हिन्दू लोग इन द्वीपों में प्राचीन काल से आते जाते थे। इस बात के बहुत से प्रमाण पाये जाते हैं। मृतुके बाद एक मास तक शव रखना बहुत पुरानी पद्धति है। बौद्ध धर्मके आविर्भाव होनेके पहिले भी भारत वर्षमें इसका चलन था।

भारतवर्ष की भाषा ( संस्कृत ) वाली आदि द्वीपों में वहांके असभ्य भाषाओं के मेलसे जिस प्रकार बदल गई है उसी प्रकार भारतके आचार-व्यवहार भी वहां परिवर्तित हो गये हैं: व स्थान,काल और पात्रके भेद से भारतवर्ष ही की विभिन्न प्रदेशोंमें भिन्न भिन्न आचार-व्यवहार और भाषायें प्रचलित हैं तब यदि समुद्र पारके द्वीपोंकी भाषा, आचार और व्यवहार भारत की भाषा, आचार, व्यवहार से कुछ कुछ भिन्न हो जायं तो आश्चर्य ही क्या है ? इस भिन्नताके होते भी भारतवर्षीय हिन्दुओं और वाली आदि द्वीपोंके हिन्दुओंके आचार व्यवहार और भाषामें बहुत कुछ सादृश्य वर्तमान है। जो हो,इसमें सन्देह नहीं कि इन द्वीपोंके हिन्दू-भारतके प्राची: हिन्दुओंके अध्यवसाय की कीर्ति-चिह्न-स्वरूप होकर अब भी उनकी गौरव पताका फहरा रहे हैं।

# भारतवर्ष का वैदिक संसर्ग।



अनेक विद्वानों का मत है कि संसार के अन्य देशों के साथ सम्बन्ध त्याग देने और संसर्ग न रखने के कारण भारतवर्ष की जो हानि हुई है वह बहुत बड़ी है। इसकी अवनति का यह एक प्रधान कारण है। कोई भी देश अन्य उन्नत देशों के साथ सम्पर्क रक्खे बिना उन्नति नहीं कर सकता। भारतवर्ष भी इस नियम के बाहर नहीं। अतएव भारतवासी यदि अवनति के गढ़े से निकल कर उन्नति के शिखर पर चढ़ना चाहते हैं तो उन्हें भी, जापानियों की तरह संसार के सम्पूर्ण सभ्य और उन्नत देशों के साथ सम्बन्ध स्थापित करना चाहिए। इसी में भारतवर्ष का कल्याण है। जब तक भारतवासी इस ओर ध्यान न देंगे तब तक वास्तविक उन्नति होना दुष्कर है। कारण यह है कि ऊँट जब तक पहाड़ के नीचे नहीं जाता तब तक वह अपने को सब से बड़ा समझता है। यही हाल आज कल भारतवासियों का है। वे कूप मण्डूक की तरह अपने देश की चहार दीवारी के अन्दर बैठे हुए सदा यही सोचा करते हैं कि 'हम चुना दीगरे नेस्त'। परन्तु यह उनकी भूल है। यदि वे अपना घर छोड़ कर बाहर निकलें और यूरप के मैदानों की हवा खायें तो उन्हें मालूम हो जाय कि वे कैसी अधःपतित अवस्था को प्राप्त हो रहे हैं। इस में उन्हें अपनी

अवनति और यूरोपियन जातियों की उन्नति के कारण भी ज्ञात हो जायँगे तथा अवनतिकारक कारणों को त्यागने और उन्नति कारक उपायों को ग्रहण करने की ओर भी उनकी प्रवृत्ति होगी। इस प्रकार वैदेशिक संसर्ग से अनेक लाभ हो सकते हैं। यही अनेक विद्वानों का मत है। परन्तु वे उपाय कौन से हैं जिनको अवलम्बन करके भारतवासी विदेशियों से-विशेष कर यूरोपियनों से— सम्बन्ध स्थापित कर सकते हैं, उनसे शिक्षायें ग्रहण कर सकते हैं और अपनी उन्नति कर सकते हैं? इन बातों का विचार लाला हरदयाल, एम० ए०, अध्यापक, स्टेनफर्ड—विश्वविद्यालय, अमेरिका ने माडर्नरिव्यू नाम मासिक पत्र में प्रकाशित अपने एक लेख में अच्छी तरह किया है। उसमें उन्होंने वैदेशिक संसर्ग से लाभ उठाने के जो चार उपायें बताये हैं वे नीचे दिये जाते हैं।

(१) विदेशी भाषायें सीखना अब तक अधिकांश भारतवास विदेशी भाषाओं में केवल अङ्गरेज़ी ही सीखते हैं। यद्यपि इससे इन्हें बहुत लाभ हुआ तथापि वह यथेष्ट नहीं। अब अकेले अँगरेज़ी सीखने से काम न चलेगा। देश के नवयुवकों को चाहिए कि अब वे अङ्गरेज़ी के साथ साथ जर्मन, फ्रेंच, इटेलियन, स्पेनिश आदि अन्य यूरोपियन भाषायें भी सीखें। कारण यह कि इन भाषाओं का साहित्य अंगरेज़ी साहित्य के अपेक्षा बहुत बढ़ा चढ़ा है। फ्रेंच, जर्मन आदि भाषाओं में जैसे उत्तमोत्तम और मौलिक ग्रन्थ निकलते हैं वैसे अंगरेज़ी में नहीं। अङ्गरेज़ी मे तो अनुवादों की ही अधिकता रहती है। फिर फ्रांस और जर्मनी आदि ने शिल्प

तथा विज्ञान में जैसी उन्नति की है वैसी इँगलैंड ने नहीं की। फ्रांस और जर्मनी में जितने अधिक आविष्कार करते हैं उतने अन्यत्र नहीं। ये देश संसार की आधुनिक उन्नति की जड़ हैं। इँगलैंड इन देशों से कई बातों में पीछे है। इन देशों को उन्नतिकारक विचारों का केन्द्र कहना चाहिए। अतएव भारतवासी इन देशों में विद्योपार्जन करके बड़ा लाभ उठा सकते हैं। इस काम के लिए आवश्यक है कि वे इन देशों की भाषायें सीखें। अँगरेज़ी भाषा और साहित्य की सहायता से हम लोग जितनी मानसिक उन्नति कर सकते हैं उससे कहीं अधिक उन्नति फ्रेंच और जर्मन भाषा तथा साहित्य की सहायता से कर सकते हैं।

फ्रेंच ऐसी भाषा है जो एक आध देश को छोड़ कर यूरोप के सम्पूर्ण देशों में बोली और समझी जा सकती है। टर्की, इजिप्ट और रूस के शिक्षित अधिवासी उसी प्रकार फ्रेंच भाषा का व्यवहार करते हैं जैसे कि शिक्षित भारतवासी अँगरेज़ी का। परन्तु और देशवासी शायद यह समझते हैं कि अँग्रेज़ी के सिवाय संसार में कोई अन्य भाषा ही नहीं। जब कभी कोई भारत सन्तान फ्रांस के रास्ते इँगलैंड को जाते हैं तब उनकी दशा बड़ी ही करुणाजनक होती है। वे टामस कुक ऐंड सन के आदमियों के हाथ की कठपुतली बने हुए, गूँगों और बहरों की तरह फ्रांस की वीरभूमि को पार कर जाते हैं। वे उस देश का कुछ भी आनन्द नहीं लूट सकते और न उससे कोई लाभ ही उठा सकते हैं। पर फ्रांस की विद्या और विज्ञान—कला और कौशल, उन्नति और सभ्यता तथा

समता और स्वाधीनता का क्रीड़ाक्षेत्र है ।

जर्मनी शिल्प और विज्ञान का केन्द्रस्थल है। जर्मन भाषा में इस विषय के सैकड़ों मालिक और गवेषणा पूर्ण ग्रन्थ निकलते रहते हैं। इँगलैंग के बड़े बड़े विश्वविद्यालयों में जो उत्तमोत्तम ग्रन्थ पढ़ाये जाते हैं उनमें से अधिकांश जर्मन के अनुवाद-मात्र हैं। इसके-सिवा शिल्प शिक्षा में तो संसार का कोई भी शिक्षा देश जर्मनी का मोकावला नहीं कर सकता। पर शोक है कि हमारे देश के निवासी इस ओर कुछ भी ध्यान नहीं देते। वे अँगरेजी के रंग में वेतरह रँगे हुए हैं। इँगलिश और इँगलैंड के सिवा वे कुछ जानते ही नहीं। जो महाशय एक बार भी इँगलैंड हो आते हैं वे बड़े भारी नेता समझे जाते हैं। केवल यही नहीं कि लोग उन्हें वैसा मानते हैं, किन्तु वे खुद भी अपने को महाराजनीतिज्ञ और सुधारक मानने लगते हैं, चाहे वो जानते कुछ भी न हों। हमारे देश वासियों का ख्याल है कि विलायत के आक्सफर्ड और केम्ब्रिज् विश्वविद्यालयों से पढ़ कर जो लोग निकलते हैं वे आधुनिक ज्ञान विज्ञान के बड़े भारी आचार्य होते हैं। पर वास्तव में ऐसा नहीं है। वहां पर जिस प्रकार की पढ़ाई होती है उसे हम सच्ची नहीं कह सकते। अतएव यदि हम लोग आधुनिक ज्ञान और विज्ञान की सच्ची शिक्षा प्राप्त करके अपनी वास्तविक उन्नति करना चाहते हैं तो हमें विद्योपार्जनार्थ पेरिस, वरलिन, जनेवा और रोम को जाना चाहिए। इन में से पेरिस को यदि हम सरस्वती का पीठ-स्थान कहें तो अनुचित नहीं। आज कल कहीं विद्या रूपी सूर्य

का उदय होता है, जिसका प्रकाश धीरे धीरे सारे सभ्य संसार में फैल जाता है। विक्टरहूथगो ने ठीक ही कहा था कि पेरिस वास्तव में भावी सभ्यता का निर्माण गृह है। अतएव हमारे देश के विद्यार्थियों को चाहिए कि घर ही पर फ्रेंच और जर्मन भाषायें सीख कर इन देशों को जायँ। अब केवल इँगलैंड जाने से विशेष लाभ नहीं। भारतवर्ष के अल्पज्ञ ग्रेजुयटों का यह ख्याल बिल्कुल गलत है कि इँगलैंड ही उन्नति की जननी है। वास्तव में इँगलैंग बड़ा ही फिसड्डी देश है। उन्नति करने की उसकी चाल बहुत ही धीमी और आलसियों की सी है।

अतएव फ्रेंच और जर्मन भाषायें सीखना हम लोगों के लिए बहुत ही लाभदायक हैं। परन्तु बड़े अफसोस की बात है कि ऐसी उपयोगी भाषाओं को न सीख कर हम अपना समय फारसी पढ़ने में व्यर्थ गँवाते हैं। भला आज कल के समय में फ़ारसी भारतवासियों को क्या लाभ पहुंचा सकती है? विदेश जाने वाले विद्यार्थियों को संस्कृत सीखने की भी कुछ विशेष आवश्यकता नहीं। हां,अपनी मातृ-भाषा सीखना सब का परम कर्त्तव्य है। अतएव भारत माता के नवयुवक सपूत यदि अपने देश की उन्नति करना चाहते हैं और उनको यूरोपियन देशों के समकक्ष बनाना चाहते हैं तो उन्हें सब ओर से चित्त उठा कर फ्रेंच और जर्मन सीखना चाहिए। इन्हीं भाषाओं की सहायता से उन्हें उन्नति के रहस्य मालूम होंगे।

(२) यूरोपियन विश्वविद्यालयों में विद्याध्ययन। इस प्रकार अपने देशही में विदेशी भाषायें सीखकर भारतीय विद्यार्थियों को फ्रांस,

जर्मनी और स्विटजरलैंड जाना चाहिए। वहां विद्याध्ययन करके वे जितना लाभ उठा सकेंगे उतना इँगलैंड और अमेरिका में नहीं। यही कारण है कि ढेरके ढेर तुर्क, मिसरी, चीनी और जापानी इन देशोंके विश्वविद्यालयों में पढ़ने जाते हैं।

(३) भारतवासियोंके सामाजिक जीवन का सुधार। जब तक भारतवासी उस तरह जीवन व्यतीत करना न सीखेंगे जिस तरह कि संसार के अन्य लोग व्यतीत करते हैं तब तक वे न तो संसार का ज्ञान ही प्राप्त कर सकेंगे और न उन्नति ही कर सकेंगे। हम लोग जब यूरोप जाते हैं तब यूरोपियनोंके घरोंमें अच्छी तरह ठहर सकते हैं। पर जब कोई यूरोपियन भारत में आता है तब हम उनको अपने घरमें नहीं ठहरा सकते। इसका कारण हमारी पुरानी रीति-नीति है। इस रीति-नीति को बहुत लोग अच्छा समझते हैं और कहते हैं कि वह हमारी जातीयता का चिह्न है। पर वास्तवमें रस्मोरिवाज हम लोगों की उन्नतिके प्रधान बाधक हैं। इनके रहते भारत और यूरोप का सम्बन्ध नहीं हो सकता। भारतवर्ष के लोगों को चाहिए कि अब वे हरद्वार या जगन्नाथपुरी जानेके बदले यूरोप के तीर्थ यात्रा किया करें। अब देश की चहारदीवारी के भीतर कूपमण्डूकवत् बन्द रहने तथा प्राचीनताकी पूजा करते रहनेका समय नहीं। संसारके अन्य देश उन्नति की दौड़में बहुत आगे बढ़ गए हैं। यदि भारतवासी अपने आलस्यको त्याग कर उनके बराबर पहुंचने की चेष्टा न करेंगे तो कोई दिन आवेगा जब भारत का नाम संसार में मिट जावेगा। अतएव हम लोगों को चाहिए कि अपना पिछड़ी

पन का अभिमान और पुरानी लकीर पीटने की चाल छोड़ दें और आगे बढ़ी हुई जातियों से मिलजुल कर उन कारणों को जान लें जिनसे वे आगे बढ़ी हैं। यह तभी हो सकता है जब हम यूरोप जायँ, और वहां वालोंसे खूब घनिष्ट सम्बन्ध पैदा करें, और उस कामको तीर्थयात्रासे बढ़कर पवित्र और महत्वपूर्ण समझें। जापानियों की उन्नति भी इसी प्रकार हुई है। उन्होंने जिन प्राचीन रीतियों को हानिकारक समझा उन्हें तुरन्त त्याग दिया और लाभदायक नई रीतियों के ग्रहण करनेमें उन्होंने कभी संकोच नहीं किया। पुरानी सभ्यताके गन्दे कपड़ोंको उतार कर और नई सभ्यता के स्वच्छ और सुन्दर वस्त्रों को धारण करके जापानियोंने यूरोपियनोंसे मेल जोल बढ़ाया। इस प्रकार वे धीरे धीरे उन्नतिके शिखर पर पहुंच गए। अतएव यदि हमारे देशवासी भी जापान का सा सम्मान पाना चाहते हैं तो उनको भी उन्हीं उपायों का अवलम्बन करना चाहिए जिन्हें जापानियों ने किया था। बिना पुरानी हानिकारक रीतियों को त्यागे और यूरोपियनोंसे मेलजोल बढ़ाये भारत की उन्नति नहीं हो सकती।

(४) समाजतत्व की शिक्षा। हमारे देश की उन्नति के लिए यह बहुत आवश्यक है कि लोग आधुनिक कालके सामाजिक आदर्शों और, आन्दोलनों का ज्ञान प्राप्त करें। हमारे देशवासी आध्यात्म विद्या और धर्म शास्त्र में तो बड़े निपुण हैं; पर समाजतत्त्व के विषय में वे कुछ नहीं जानते। उन्हें जानना चाहिए कि अब आध्यात्मिक और धार्मिक झगड़े का समय नहीं रहा। अब ह

उन उन्नतिशील और गम्भीर भावपूर्ण विचारों का अध्ययन करना चाहिये जो वर्तमान सभ्य संसार में बड़े वेग से अपना काम कर रहे हैं। ये विचार ही भारत के उस रोग के लिए औषधि का काम करेंगे जो उसे दिन पर दिन दुर्बल और दीन हीन बना रहे हैं। भारतवर्ष उस समय तक उन्नति नहीं कर सकता जब तक कि वह यूरोपियन शिक्षा को पूर्ण रूप से ग्रहण न कर लेगा। अतएव प्रत्येक भारत-संतान का यह परम कर्त्तव्य है कि वह पुराने विचारों और रीतियों को त्याग कर नवीन विचारों और रीतियों को ग्रहण करे। इसी में देश का कल्याण है।

महाशय हरदयाल जी के बताये हुए यही चार अनमोल उपाय हैं।



# राजा युधिष्ठिर का समय।



संसार में विचार और विवेचना की वड़ी जरूरत है। विना विवेचना के, विना विचार के, सत्य का ठीक २ अनुसन्धान नहीं हो सकता। यदि किसी ने सत्य को पाया है तो विचार और विवेचना की ही वदौलत पाया है। जब किसी वात का विवेचना की जाती है तो वहुधा विवाद उपस्थित होता है। क्योंकि विवेचक जिसकी वात, या जिसके मत का खण्डन करता है, वह, उसे विपक्षी की विवेचना ठीक न मालूम हुई तो उसका उत्तर देता है इस तरह वाद-विवाद वढ़ता, और किसी मत या विषय विशेष की सत्यता की जांच करने की ही इच्छा से यदि दोनों पक्ष विवाद पर कमर कसते हैं तो उनका मनोरथ सफल भी हो जाता है। इस लिये विवेचना की इतनी महिमा है। जान स्टुअर्ट मिलने ता अपनी "स्वाधीनता" नाम की पुस्तक में विचार और विवेचना का वहुत ही अधिक माहात्म्य गाया है। उसकी राय है कि किसी मत प्रवर्तक की यदि सचमुच ही यह इच्छा हो कि उसे अपना मत की योग्यता का यथार्थ ज्ञान हो जाय, और उसे विपक्षी न मिलै, तो वह अपनी ही मतवालों में से किसी को कल्पित विपक्षी वना कर उनके साथ वाद-प्रतिवाद करे। विना इसके उसे अपने मत की सत्यता पर निश्चय विश्वास नहीं हो सकता।

पर वाद-विवाद करने के नियम हैं। मनमानी बात कह देने का नाम विवाद या विवेचना नहीं है। इस बात को हिन्दोस्तान के दार्शनिक महात्माओं ने भी स्वीकार किया है। यदि कोई कहै कि १० और १० इक्कीस होते हैं तो उसका यह उत्तर ठीक अवश्य होगा कि १० और १० इक्कीस नहीं बीस होते हैं। परन्तु विवेचना का यह तरीक़ा ठीक नहीं है। विवेचक को चाहिए कि वह अपने उत्तर को, अपने मत को, मज़बूत दलीलों से साबित करे। और उसके साथ ही प्रतिपक्षी के मत का सप्रमाण खण्डन भी करै। जा यह कहता है कि १० और १० बीस होते हैं, उसे चाहिए कि एक जगह १० और दूसरी जगह ११ लकीरें खींच कर वह अपने प्रतिपक्षी से उन्हें गिनावै और इस बात को साबित करै कि इक्कीस होने के लिए १० और ११ की जरूरत होती है। ऐसा करने से उसके प्रतिपक्षी का मत खण्डित हो जावेगा। तब वह १० और १० लकीरों को गिन कर यह सिद्ध करै कि ऊनका जोड़ बीस होता है। इस तरह उसके मत का खण्डन होगा। यह उदाहरण कल्पित है। और भी कई तरह से नियमानुसार खण्डन मण्डन हो सकता है। १० और १० मिल कर बीस होते हैं। यह निर्भ्रान्त है। परन्तु इस प्रकार निर्भ्रान्त उत्तर देने वाले की तर्क पद्धति भी जब सदोष मानी जाती है तब भला बिना प्रमाण के यदि कोई १० और १० जोड़ को २१ या १९ बनाने लगें तो उसकी तर्कना-प्रणाली की क्या कहना है। जिस विवेचना में इस प्रकार की पद्धति का अवलम्बन होता है वह हेय और उपेक्ष्य समझी

जाती है। उस पर ध्यान न देना ही अच्छा होता है। यह हम किसीको लक्ष्य करके नहीं लिखते। तर्कना का साधारण नियम समझ कर हमने यहां पर उसे लिख दिया है।

सरस्वती में गत वर्ष वराह-मिहिर पर एक लेख निकला। उस में लेखक ने एक प्रमाण देकर यह साबित किया कि महाभारत हुए ११००० वर्ष हुए। इसके बाद मदरास की तरफ़ के एक वकील साहिब का एक लेख हमने पढ़ा। उसमें लेखक ने यह सिद्धान्त निकाला था कि युधिष्ठिर को हुए सिर्फ़ ३००० वर्ष हुए। उन्हीं के नाम का उल्लेख करके यह भी हमने लिख दिया। अपनी तरफ से हमने कुछ नहीं लिखा। यह पिछला मत पं० गणपति जानकी राम दुवे को गलत मालूम हुआ। इस पर उन्होंने एक और सज्जन के मत के आधार पर एक छोटा सा लेख सरस्वती में छपने के लिये भेजा। इसे भी हमने छाप दिया। इसके अनुसार वर्त्तमान् समय से ७१३१ वर्ष पहले युधिष्ठिर विद्यमान थे। यह मत खुद दुवे जी का नहीं। किन्तु एक दूसरे पंडित का है। इस पर हमने कहा कि दुवे जी यदि वकील साहेब के मत का सप्रमाण खण्डन करके इस नये मत के सच होने पर ज़ोर देते तो इसका अधिक गौरव होता। साथ ही हम ने यह भी दिखलाया कि उन के लिये हुए मत की पुष्टि के लिये भी बहुत सी बातों का उत्तर देना बाकी है। यह हमने इस लिये लिखा कि दुवे जी विद्वान हैं और वाद-विवाद करने में नियमों को जानते हैं। इस लिये वे हमारे कहने को बुरा न समझेंगे।

जिस समय दुबे जी का लेख हमारे पास आया, हम कंनिहाम साहेब की पुरातत्व सम्बन्धी रिपोर्ट पढ़ रहे थे। उनमें एक अध्याय देहली के ऊपर था। उसमें युधिष्ठिर के सम्बन्धमें गम्भीर गवेषणा से भरा हुआ एक लेख था। वह हम दो ही चार दिन पहले पढ़ चुके थे। इस लिए दुबे जी के लेख पर नोट देते समय हमने कंनिहाम साहेब का मत भी लिख दिया। उनके मत में महाभारत हुए कोई सवा तीन हज़ार वर्ष हुए। हमने अपने मन में कहा कि जब सब अपने २ मत लिख रहे हैं तब उनका भी सही जो अपने मत को सबल और विश्वसनीय प्रमाणों से सच्चा साबित कर देगा उसी का मत मान्य हो जायगा। किसी अङ्गरेज़ या मुसलमान की राय लिख देना क्या कोई अनुचित बात है।

इस पर हमारे सविज्ञ प्रयाग समाचार ने हमारे नोट पर एक लेख मालिका निकालनी शुरू की है। इस मालिका का पहला नम्बर ५ मार्च के प्रयाग समाचार में निकला है। आप की राय है कि विलायती पंडितों के पुरातत्व-विषयक सिद्धान्त भ्रान्तिमूलक और अविश्वसनीय होते हैं। सब नहीं, उतने ही जितने "हम लोगों" के सिद्धान्तों के विरुद्ध हैं। पर हमारी मन्दबुद्धि में यह आता है कि एक आदमी का सिद्धान्त दूसरे आदमी के सिद्धान्त के विरुद्ध होने ही से वह भ्रान्तिमान् या विश्वासहीन नहीं हो सकता। विरोध होना अविश्वसनीयता का चिन्ह नहीं है। देशियों के भी सिद्धान्त भ्रान्तिमूलक हो सकते हैं और विदेशियों के भी। पर परमाण की अपेक्षा होती है। क्या स्वदेशियों के सभी

सिद्धान्त विश्वसनीय होते हैं ? क्या कृष्ण-चरित के कर्ता के सब सिद्धान्त भ्रान्तिहीन हैं ? क्या पुराणों के प्रक्षिप्त, श्री कृष्ण की अलौकिक लीलाओं को कपोल कल्पना और वृन्दावन विहार सम्बन्धी पौराणिक कथा को "अतिप्रकृत उपन्यास मानने के लिये सब लोग तैयार हैं । ये सब सिद्धान्त बङ्किम बाबू हीके तो हैं। ये उन्हीं के कृष्ण चरित में हैं ।

हमारी प्रार्थना है कि युधिष्ठिर के समय का हमने जरा भी अनुमान नहीं किया । यदि किसीने किया है तो बङ्किम बाबू और जनरल कंनिंहाम ही ने किया है । हमारा अपराध सिर्फ इतना ही है कि हमने कंनिंहाम के अनुमान को लिख भर दिया है । इस के लिये हम प्रयाग समाचार से क्षमा मांगते हैं । हमने कंनिंहाम साहेब के अनुमान को दस पांच सतरों में लिख दिया, आपने बङ्किम बाबू के अनुमान को कई कालमों मे । हमारे और आपके लेख मे फरक इतना ही है ।

हमने कंनिंहाम साहब की मत की जांच करने की जरा भी कोशिश नहीं की । क्योंकि युधिष्ठिर का समय निर्णय करने के अभिप्राय से हमने अपना नोट लिखा ही नहीं । अतएव उनके उल्लिखित प्रमाणों को पुराणों में ढूंढने की हमने कोई जरूरत नहीं समझी । जिसे युधिष्ठिर के समय का निर्णय करना हो वह उन्हें देखे और यदि कंनिंहाम ने अपने अनुमान में गलतियां की हों तो उनको सुधार दे । यदि प्रेमसागर की यह राय हो कि दूसरे के अनुमान की साधनीभूत सामग्री को वह खुद न

देख ले और उसकी सत्यता पर उसका विश्वास न हो जाय, तो मानों वह कबूल कर लेना होगा कि वङ्कीम बाबू के निर्णय में संस्कृत और अंग्रेजी के जितने ग्रन्थों का नाम आया है उन सब को आपने रख लिया है और उल्लिखित वाक्यों की यथार्थता की परीक्षा भी कर ली है।

बंगला के प्रसिद्ध उपन्यासकारक वङ्कीम बाबु ने कृष्णचरित्र नाम की एक पुस्तक लिखी है। उस में उन्होंने महाभारत के काल का निर्णय भी किया है। इसी निर्णय का भावार्थ प्रयागसमाचार ने देना शुरू किया है।

वङ्कीम बाबू कहते हैं कि योरप के किसी २ पंडित का मत है कि महाभारत ईसा के चार पांच सौ वर्ष से अधिक पुराना ग्रन्थ नहीं है। पर स्वदेशी पंडितो की सम्मति है कि महाभारत वर्तमान समय से कोई पांच हज़ार वर्ष पहले का है। इन दोनों मतों को बाबू साहेब "घोरतर भ्रम परिपूर्ण" बतलाते हैं। महाभारत कब हुआ इस सम्बन्ध में आपने अपनी मीमांसा में जिन ग्रन्थों और ग्रन्थकारों का मत दिया है उनकी तालिका इस प्रकार है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| विष्णुपुराण | ईसा के पहले १४३० वर्ष | | |
| मत्स्य और वायुपुराण | " | " | १४६५ वर्ष |
| कोलब्रुक, विलसन और | " | | |
| एल्फिंस्टन | " | " | चौदहवीं शताब्दी |
| विलफर्ड | " | " | १३७० वर्ष |
| बुकानन | " | " | तेरहवीं शताब्दी |
| प्राट | ईसा के बारहवी शताब्दी | | |

इन सब मतों में से वङ्कीम बाबूके विष्णुपुराण के ही मत को सब से अधिक ठीक समझते हैं। आप अपनी पुस्तक में लिखते हैं—"विष्णुपुराण से ईसाके १४३० वर्ष पहले की प्राप्त होती है, वही ठीक है। मुझे भरोसा है कि इन सब प्रमाणों को सुन कर अब कोई यह न कहेगा कि महाभारत का युद्ध द्वापरके शेष में, पांच हज़ार वर्ष पहले, हुआ था"। अच्छा तो विष्णुपुराण ही का मत वङ्कीम बाबू का हुआ। तदनुसार महाभारत का युद्ध ईसाके १४३० वर्ष पहले हुआ; द्वापरके अन्त में नहीं। प्रयाग समाचार को भी शायद-यही मत ठीक जंचा है। अच्छा १४३० में १९०४ जोड़ दीजिये। फल ३३३४ वर्ष हुए। अब गत फरवरी के सरस्वती का बयालीसवाँ पृष्ठ देखिए। वहां लिखा है कि—"इस हिसाब से महाभारत को कोई सवा तीन हज़ार वर्ष हुए"। कंनिहाम साहेब और वङ्कीम बाबू का मत एक हो गया। क्योंकि ८४ वर्ष का अन्तर कोई अन्तर नहीं। फिर हमारे 'कोई' शब्द पर भी तो ध्यान देना चाहिये। परिक्षित का जन्म साहेब ने ईसा के १४३० वर्ष पहले अनुमान किया है। ठीक वही समय विष्णुपुराण और वङ्कीम बाबू के मत में महाभारत का है। अब वङ्कीम बाबू के निर्णय और कंनिहाम के अनुमान में भेद कहां है, यह समझ में नहीं आता। जिस निमित्त यह परिश्रम हो रहा है, क्यों यह लेख माला निकाली जा रही है, अभी तक यह हमारे ध्यान में ही नहीं आया। शायद अन्त की माला में इसका रहस्य खुले। वङ्कीम बाबू ने अपनी पुस्तक में विलायती पण्डितों को दो चार उल्टी सी-

भी सुनाई हैं। उनका अनुवाद करके पाठकों का मनोरञ्जन करने के लिए यदि यह परिश्रम हो तो हो सकता है।

गीता हिन्दुओं की सब से पूज्य पुस्तक है। उसमें लिखा है।—

"शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः।"

तब यदि हैट-कोट धारी कोई मनुष्य कुछ कह दे तो क्या उसके हैट-कोट के कारण ही उसकी बात अविश्वसनीय हो जाय? ऐसा तो नहीं हो सकता। यदि उसके कथन में कुछ सार है तो उसे ले लीजिये और यदि नहीं है तो जाने दीजिये—यह कोई न्याय नहीं है कि विना प्रतिकूल प्रमाण के ही हैट-कोट और बूट वालों का पुरातत्त्व सम्बन्ध में कुछ कहना सर्वथा अश्रद्धेय है और तिलक, माला और पगड़ी वालों का कहना सर्वथा श्रद्धेय है। बङ्कीम बाबू के चित्र में भी हम पगड़ी देखते हैं, परन्तु कृष्ण चरित्र में उन्होंने बहुत सी ऐसी बातें कही हैं जिनको सुन कर धार्मिक हिन्दू शायद कांप उठें।

बङ्कीम बाबू के लेख का प्रयाग समाचार के मान्यवर सम्पादक ने जो भाव हिन्दी में दिया है। उसमें कई जगह दृष्टि-दोष हो गया है। उसके दो एक उदाहरण हम देते हैं।

| मूल—कृष्ण चरित—१ म खण्ड ४ र्थ परिच्छेद | हिन्दी भावार्थ। |
|---|---|
| (१) महाभारत प्राचीन ग्रन्थ बटे, किन्तु खि० पू० चतुर्थ कि पञ्चम शताब्दी ते प्रणीत हइयाछिल। | महाभारत प्राचीन ग्रन्थ तो है परन्तु अब से चार अथवा पांच शताब्दी पूर्व रचा गया। |

(२) पूर्वोक्त ग्रन्थ, पञ्चम परिच्छेद प्रथमे, एतेरई समालोचना आवश्यकता। ४९४२ वत्सर पूर्वे कुरुक्षेत्रे युद्ध हइयाछिल,

ए कथा सत्य नहे इहा आमि-देशी ग्रन्थ अवलम्बन करिआई प्रमाण करिव।

हिन्दी भावार्थ।

जो लोग यह कहते हैं कि कुरुक्षेत्र में महा युद्ध के अधिवेशन हुये केवल ४९९२ वर्ष व्यतीत हुए हैं। यह उनका कहना सत्य नहीं है इस बात को कबूल न कर हम आगे सिद्ध करेंगे।

पहले अवतरण के हिन्दी—भावाथ में "खि० पू०" के छूट जान से हजार वर्ष का अन्तर हो गया। दूसरे अवतरण में और बातों को जाने दीजिये, सिर्फ "केवल" शब्द को देखिये। अकेले इस शब्द के आ जाने से अर्थ का अनर्थ हो गया।

यह शब्द मूल में नहीं है। ये त्रुटियां जान बूझ कर नहीं की गईं। सिर्फ असावधानता से हुई हैं। परन्तु हमारे माननीय सहयोगी का मतलब यदि सत्य के ढूँढ़ने का है तो उसे अधिक सावधान रहना चाहिये।

सविज्ञ प्रयाग समाचार से हमारी यही प्रार्थना है कि जो कुछ मैंने लिखा है सिर्फ सत्य के अनुरोध से लिखा है। यदि हमसे कोई शब्द अनुचित निकल गया हो तो उसके लिये हम क्षमा प्रार्थी हैं। जिस लेख का यह उत्तर है उसके आरम्भ कई बातें ऐसी हैं जिनके उत्तर देना या जिन पर कुछ कहना, हमने मुनासिब नहीं समझा। युधिष्ठिर के समय का निर्णय होना महत्व

इस प्रकार अनेक प्रमाणों द्वारा यह दिखाया जा सकता है कि हिन्दू लोग समुद्र-यात्रा में बड़े प्रवीण थे। रोम के टोसिटसे नामक इतिहासवेत्ता ने हिन्दुओं की समुद्र-यात्रा और उनके व्यापार-वाणिज्य के विषय में कुछ लिखा है उसका अंगरेज़ी-अनुवाद हम नीचे देते हैं—

Pliny, the elder, relates the fact, after Cornelius Nepos, who, in his account of a voyage to the North, says, that in the Consulship of Quintus Metellus Celer, and Lucius Afranius [ A. U. C. 694, before Christ 60 ] Certain Indians who had embarked on the Commercial voyage, were cast on the coast of Germany. and given as a present by the king of the Salvians to Metellus, who was at that time Governor of Gaul. The work of Cornelius Nepos has not come down to us,"and Pliny as it seems, has abridged too much. The whole tract would have furnished a considerable event in the history of Navigation. At present we are left to conjecture whether the Indians adventurers sailed round the Cape of Good Hope. through the Atlantic Oceon, and

thence into the Nothern Seas. or whether they made a voyage still more extraordinary passing the Island of Japan. the coast of Siberia. Kamschtska, Temblain the Frozen Oceon. and thence round Lapland and Norway. either into the Baltic or the German Ocean—Tacitus. translated by Murphy. Philadelphia 1836. P. 606 Note 2.

मद्रास और बम्बई प्रदेश के व्यापारी और नाविक अब भी बिना किसी सङ्कोच के समुद्र-यात्रा करते हैं। यह बात सभी जानते हैं। इन दोनों प्रदेशों के व्यापारी अपने व्यापार-वाणिज्य में कितने प्रवीण हैं; इसका प्रमाण उनका उन्नत व्यापार ही है।

इस सम्बन्ध में प्राचीन काल की नौकाओं और जहाजों के चित्र भी देने का विचार था। पर दुख का विषय है कि प्राचीन काल के जलयानों का चित्र मिलने का कोई साधन नहीं। केवल कहीं कहीं भित्तियों और मन्दिरों में अङ्कित कुछ चित्र मिले हैं।] बुरोबुदेर ( जावा ) की चित्रावली में सात प्राचीन जहाजों के चित्र हैं। सांची के स्तूपों पर दो जगन्नाथपुरी में एक, भुवनेश्वर में एक और अजन्ता की गुफाओं में पचास चित्र पाये जाते हैं—



# प्राचीन भारत में राज्याभिषेक



## प्रस्तावना।

इस समय दिल्लीमें आनन्द छाया हुआ है। बड़े बड़े राजे महाराजे इकट्ठा हुए है। देश देशान्तर तकके मनुष्य आये हुए हैं। जिधर देखो उधरही आनन्दकी बधाइयां बज रही है। अनेक भद्र पुरुष सरकार से निमन्त्रित हुए हैं। अनेक स्वयं उत्सव देखने गये हैं। क्यो कि १२ दिसम्बर को स्वर्गीय सम्राट सातम एडवर्ड के पुत्र श्री मान पञ्चम जार्ज का भारत साम्राज्य-सम्बन्धी अभिषेक है। अतएव, प्राचीन भारतमें किस तरह राज्याभिषेक होता था,--यह मैं इस शुभावसर पर बतलाना चाहता हूं।

## चुनाव।

प्राचीन नरेश जब राज करते करते वृद्ध हो जाते थे और अपने पुत्रको राजकार्य अच्छी तरह चला सकने योग्य देखते थे तब उसे युवराज बना देते थे और उस पर राज्य का भार देकर स्वयं एकान्त सेवन करते हुए प्रभु भजन में अपना समय व्यतीत किया करते थे। युवराज केवल उन्हीं की इच्छासे नहीं चुना जाता था।

इसके लिए ब्राह्मणोंसे, अधीन मण्डलेश्वरों से, तथा प्रजासे भी सम्मति ली जाती थी। इस विषय में लोकमत का बड़ा आदर किया जाता था। यदि पुत्र राजा बनने योग्य न होता था तो उसका परित्याग कर दिया जाता था, चाहे फिर वह औरस क्यो न हो।

औरसानपि पुत्रान्हि त्यजन्त्यहितकारिणः।
समर्थान् सम्पगृह्णन्ति जनानपि नराधिपः॥

(वाल्मीकि)

जब दशरथ जराजीर्ण हो गये और उन्हों ने राम को युवराज करना चाहा तब उन्हें भी लोकमत लेना प॰ा था। उन्हों ने अनेक नरपालो को बुलवाया, उनका यथेष्ट सत्कार किया, उनके पास बहुमूल्य वस्तु और अलङ्कार आदि भेजे। उनका यथायोग्य सम्मान करके उनसे वे मिले:—

नानानगरवास्तव्यान् पृथगजानपदानपि।
सम्मानिनाम मेदिन्यः प्रधानान्पृथिवीपतीन्॥
तान् वेश्मनानाभरणैर्यथार्हं प्रतिपूजितान्।
ददर्शालंकृतो राजा.......................॥

(वाल्मीकि)

इसके बाद दरबार किया गया। भांति भांति के आसनों पर सब राजा और रईस इस तरकीब से बिठाये गये कि सब के मुख दशरथ की ओर रहे। वहां पर वही महिपाल थे जो लोक-सम्मत थे, और जो वहां आने योग्य थे—

ततः प्रविविशु सर्वे राजानो लोकसम्मताः ।

..........................................

अथ राजवितीर्णेषु विविधेष्वासनेषु च ।

राजानमेवाभिमुखा निषेदुर्नियता नृपाः ॥ (वाल्मीकि)

दरवार में नगर के मुख्य निवासी और प्रजाजन भी थे। सब के सामने दशरथ ने प्रस्ताव किया कि अब वृद्ध हूं। राम सुयोग्य हैं। मैं इसे युवराज किया चाहता हूं। यदि मेरी यह सम्मति ठीक है तो आप सब अनुमति दीजिए और जो ठीक न हो तो कहिए मैं क्या करूं ? यह काम मैं पुत्र-प्रीति के वशीभूत होकर कर रहा हूँ, पर यदि यह ठीक न हो तो और कोई राज्य के हित की बात सोचिए:—

यदीदं मेऽनुरूपार्थं मया साधु सुमंत्रितम् ।

भवन्तो मेऽनुमन्यन्तां कथं वा करवाण्यहम् ॥

यद्यप्येषा मम प्रीतिर्हितमन्यद्विचिन्त्यताम् ।

(वाल्मीकि)

उपस्थित दरबारियों ने राजा के भाव को समझ लिया। उन्होंने आपस में सलाह की। यह कहा गया कि दशरथ अब वृद्ध हो गये है। इन्हें शान्ति मिलनी चाहिए। राम वास्तव में योग्य हैं। अच्छी तरह विधि पूर्वक उसने विद्या पढ़ी है। सांग वेद जानता है। सज्जन है। मधुरभाषी है। प्रजा के सुख से सुखी होने वाला है। सत्यवादी है। जितेन्द्रिय है। पराक्रमी है। बुद्धिमान है। प्रसन्न मुख है। गांव या नगर के लिये लड़ाई करने जाता है तो

जीत कर ही लौटता है। लौट कर आते समय नगरनिवासियों से आत्मीयजनों की तरह कुशल समाचार पूछता है। मुसकराकर बात करता है। व्यर्थ किसी पर कृपा नहीं करता, और न व्यर्थ किसी पर क्रुद्ध ही होता है। नीतिज्ञ है। धीर है। गम्भीर है। प्रजापालन के तत्वों को खूब जानता है। मोह में फँसने वाला नहीं है। तीनों लोकों को भोगने में समर्थ है। प्रजा के हित के सभी गुण इसमें मौजूद हैं। बड़ों की सेवा करता है। सबको कल्याण का मार्ग बतलाता है। इत्यादि:—

सम्यग्विद्यव्रतस्नातो यथावत्साङ्गवेदवित् ।
सत्यवादी महेष्वासो वृद्धसेवी जितेन्द्रियः ॥
प्रजापालनतत्वज्ञो न रागोपहतेन्द्रियः ।
शक्तस्त्रैलोक्यमप्येको भोक्तुं........... ॥
पौरान स्वजनवन्नित्यं कुशलं परिपृच्छति ।
शान्तैः सर्वप्रजाकान्तैः प्रीतिसंजननैर्नृणाम् ।
गुणैर्विरुरुचे रामः.................. ।

(वाल्मीकि)

अन्त को सब एकमत हुए। उन्होंने दशरथ को सम्मति दी कि महाराज आप वृद्ध हैं। राम का अभिषेक कर दीजिए। हम सब चाहते हैं कि महापराक्रमी राम की महागज पर सवारी निकाली जाय और उस पर छत्र लगाया जाय, इत्यादि:—

ब्राह्मणा जनमुख्याश्च पौरजानपदैः सह ।
१४ समेत्य मन्त्रयित्वा तु समतां गत बुद्धयः ॥

ऊचुश्च मनसा ज्ञात्वा वृद्धं दशरथं नृपम् ।
अनेकवर्षसाहस्रो वृद्धस्त्वमसि पार्थिव ॥
स रामं युवराजनमाभिषिञ्चस्व पार्थिवम् ।
इच्छामो हि महाबाहु रघुवीरं महाबलम् ।
गर्जेन महता यान्तं रामं छत्रावृताननम् ॥

(वाल्मीकि)

प्राचीन भारत मे प्रायः इसी तरह चुनाव हुआ करते थे। और, इस प्रकार का चुनाव होने से सब प्रसन्न रहते थे। कभी किसी को किसी प्रकार की शिकायत का मौका न मिलता था। राजसूय-यज्ञ-यज्ञादि मे जितने मनुष्य निमन्त्रित होते थे उसका सारा खर्च सम्राट की ओर से ही दिया जाता था। उनके रहने, खाने-पीने मनोरञ्जन आदि का सारा प्रबन्ध भी सम्राट के नियत किए हुए सम्बन्धी ही .रते थे। बड़ी धूमधाम से उत्सव किया जाता था सब कोई राजा के मेहमान होते थे।

## अभिषेकक्रिया।

इस प्रकार चुनाव हो चुकने पर स्थिर नक्षत्र में योग्य मुहूर्त आने पर, उस भाग्यशाली व्यक्ति को तिल, सरसो के अभिमंत्रित तेल से मालिश कर स्नान कराते थे। एक दिन पहले उसे सस्त्रीक उपवास करना पड़ता था। स्नान करके वह सब प्राणियों को अभयदान देता था। इन्द्र के निमित्त शान्ति की जाती है। इसके बाद फिर सुगन्धित तेल से मर्दन करके वह स्नानागार में

लाया जाता था वहां पर्वत के ऊपर की मिट्टी से उसके सिर को, बांबी की मिट्टी से कानों को, देवस्थान की मिट्टी से मुख को, हाथी के दांतों से खुदी हुई मिट्टी से भुजाओं को, इन्द्र-धनुष के नीचे की मिट्टी से ग्रीवा को, राजाङ्गण की मिट्टी से हृदय को, गंगा-यमुना के संगम की मिट्टी से उदर को, तालाब की मिट्टी से पीठ को नदी-तीर की मिट्टी से पसलियों को, गोशाला की मिट्टी से जंघाओं को गज-शाला की मिट्टी से जानु को, अश्व-शाल की मिट्टी से चरणतलों को मलते थे। तदनन्तर सारी मिट्टियों को मिलाकर समस्त शरीर को मलते थे। इसके बाद उसे सिंहासन पर बैठा कर घी, दूध, दही, शर्करा और मधुमिश्रित पंचामृत से उसका अभिषेक किया जाता था। तदनन्तर सर्वौषधि मिले हुए जल से स्नान कराया जाता था जिन घड़ों से स्नान कराया जाता था वे सोने के होते थे और उनमें सहस्र धारायें होती थीं। पुरोहित अग्न्याधान करके अभिषेक करते थे तीर्थ और समुद्रों से अभिषेक के लिए जल लाया जाता था। जब जलाशयों का पानी भी उसमें रहता था। अभिषेक के समय-मन्त्र पढ़े जाते थे। उनका आशयः—

प्रजापति ने जिस पवित्र जल से सोम, वरुण, इन्द्र मनु को राजा बनाया-अभिषेक किया-था उसी राष्ट्र को बढ़ाने वाली और राष्ट्र को अमर रखने वाली जलधारा से, तुझे राष्ट्रोचित बल के लिए, सम्पत्ति के लिए, यश के लिए और धान्यादि की समृद्धि के लिए मैं अभिषिक्त करता हूँ। तू महाराजाधिराज हो। इत्यादिः—

इमाः आयः शिवतमाः
इमाः राष्ट्रस्य भेषजीः
इमा राष्ट्रस्य वर्द्धिनी,
इमाः राष्ट्रभृतोऽमृतः
याभिरिन्द्रमभ्यषिञ्चत् प्रजापतिः
सोमं राजानं वरुणो यमं मनुं
ताभिरद्भिरभिषिञ्चामि त्वामहं
राज्ञां त्वमधिराजो भवेऽहं
बलाय, श्रियै यशसेऽन्नाद्याय ।
महान्तं त्वा महीनां
समाज चर्षणीनां
देवी जनित्र्यजीजनत्
भद्रा जनित्र्यजीजनत्

इसके बाद वस्त्र धारण की जाती थी। तिलक किया जाता था। भाई-बान्धवों में से योग्य पुरुष छत्र चामर आदि लगाते थे। छत्रपात्र, तैजसपात्र आदि का दान होता था। ब्रह्मभोज होते थे। भांति भांति के दान किये जाते थे। सब लोग नमस्कार करते थेः—

राजाधिराजाय प्रसह्याय साहिने
नमो वयं वैश्रवणाय कुर्महे
समे कामान् कामकामाय मह्यं
कामेश्वरो वैश्रवणो ददातु

वैश्रमणाय कुवेराय महाराज धिराजाय नमः।

(राज्याभिषेकपद्धतिः)

इसके अनन्तर बड़े ठाठ से हाथी पर सवारी निकलती थी। शहर अच्छी तरह सजाया जाता था। जगह जगह अगर जला कर सुगन्धि की जाती थी। ध्वजा पताकायें और वन्दनवारें लटकाई जाती थीं। झरोखों से स्त्रियां भी सम्राट पर पुष्पों की वर्षा करती थीं:—

हर्म्यवातायनस्थाभिर्भूषिताभिः समन्ततः।
कीर्यमाणः सुपुष्पौघैर्ययौ स्त्रीभिररिन्दमः॥

(वाल्मीकि)

भारत में अनेक सम्राट हुए हैं—कोई दुष्टों का नाश करके अपनी भुजा के बल से; कोई प्रजापालन करने की सुन्दर विधि से; और कोई तपोबल से:—

जित्वाजय्यान यौवनाश्विः पालनाच्च भगीरथः।
..... ..................सम्राजस्त्वनुशुश्रुमा

(महाभारत)

भारत ने सदैव ही वीरों और योग्य व्यक्तियों को हृदय से अपना राजा माना है और उनका यथेच्छ सम्मान भी किया है। यदि कोई राजमद से उन्मत्त होकर अपने कर्तव्य से विमुख हो गया तो वह मारा गया। बहुत दिन तक वह अपने आसन पर नहीं जम सका। भारत सदैव न्याय का पक्षपाती र ा है। आशा है, हमारे नवीन सम्राट भी भारत का शासन न्यायपूर्वक करेंगे।

वर्तमान अभिषेक-क्रियायें प्राचीन क्रियाओं से कहां तक मिलती जुलती हैं उसका मिलान पाठक स्वयमेव कर सकते हैं। क्यों कि वे आक्टोबर की सरस्वती में वर्तमान अभिषेक की क्रिया का हाल पढ़ चुके हैं।



# तक्षशिला की कुछ प्राचीन इमारतें।



भारतवर्ष के शतशः नहीं, सहस्रशः कीर्तिस्तम्भ काल की कुक्षि में चले गये हैं। उनका अब कहीं पता नहीं। पुराने खँडहर खोदने से यदि कहीं उनका कोई भग्नांश निकल आता है तो पुराण-वस्तु-विज्ञानी उससे ग्रीस, फारिस, आसिरिया और बैबीलोनिया की बू निकालने लगते हैं। ऐसी कारीगरी उस समय ग्रीस ही में होती थी, अतएव भारतवासियों ने इसे उसी देश के कारीगरों से सीखा होगा। अथवा ऐसे मन्दिर या महल उस युग में फारिस या काबुल में ही बनते थे, इस कारण, हो न हो, यह वहीं का नकल है। वे लोग इसी तरह के तर्कों की उद्भावनायें करने लगते हैं। पहले इस प्रकार के तर्कों का ज़ोर कुछ अधिक था, पर अब कुछ कम हो गया। अब भारतवर्ष की पुरानी सभ्यता और पुराने कला-कौशल के चिन्ह अधिक मिलते जा रहे हैं। इस कारण पुरानी तर्कना की कुछ इमारतें गिरने नहीं तो हिलने जरूर लगी हैं क्योंकि इन चिन्हों से भारतवर्ष की सभ्यता के बहुत पुराने होने के प्रमाण पाये जाते हैं। कुछ नये पुराविदों ने तो इस देश की सभ्यता को लाखों वर्ष की सिद्ध करने के लिये पुस्तकें तक लिख डाली हैं।

यहां के अनेक महल, मन्दिर, स्तूप और गढ़ आदि तो काल खा गया। पर इस विनाश के विषय में विशेष शोक करने की जरूरत नहीं। क्योंकि जीर्ण होने पर सभी वस्तुओं का नाश अवश्यम्भावी है। परंतु जो इमारतें धर्म्मान्धों और बर्बर विदेशियों ने धर्मान्धता अथवा उत्पीडन की प्रेरणा से ही नष्ट कर दीं उनके असमय-नाश का विचार करके अवश्य ही शोक होता है। प्राचीन काल में तक्षशिला नामक नगरी बड़ी उन्नत अवस्था में थी। वह लक्ष्मी की लीला-भूमि थी। वह विद्वानों का विहार स्थल थी। बड़े बड़े प्रतापी नरेशों की प्रभुता-निकेतन थी। उसका आयतन बहुत विस्तृत था। कई नये नये नगर वहाँ बस गये थे। कई पुराने नगर उजड़ गये थे। चिन्हों से जान पड़ता है कि ईसा के पांचवें शतक तक तक्षशिला-नगरी विद्यमान थी। तब तक भी वहाँ अनेक अभ्रंकश प्रसाद, स्तूप, विहार आदि उस के वैभव की घोषणा उच्च स्वर से कर रहे थे। अकस्मात उस पर हूणों ने चढ़ाई कर दी। वहां के तत्कालीन अधीश्वर की हार हुई। विजयी हूणों ने उसे खुब लूटा। पर इतने से भी उनकी तृप्ति न हुई। उन्होंने उसे जला कर खाक ही कर दिया। जो अंश खाक हो जाने से बचा वह उजड़ गया। उस पर जङ्गल उग आया। धीरे २ भग्नांश पृथ्वी के पेट के भीतर दब गये।।

आरकियालाजीकल महकमें ने अब तक्षशिला के खँडहर खोद कर उन टूटी-फूटी इमारतों को बाहर निकालना शुरू किया है। यह काम कई सालों से जारी है। और अब तक जो भग्नांश

खोद निकाले गये हैं और उनसे जो जो चीजें प्राप्त हुई हैं उनका वर्णन इस महकमें के सचित्र सालाना रिपोर्ट में हो चुका है। उनका दिग्दर्शन सरस्वती में प्रकाशित कई नोटों में भी किया जा चुका है। अब इस महकमे में अध्यक्ष, सरजान मार्शल, ने प्रत्येक भग्नांश का विवरण पृथक पृथक पुस्तकमे प्रकाशित करने को क्रम जारी किया है। इससे यह सुभीता होगा कि प्रत्येक स्थान विशेष का वर्णन एकही जगह मिल जायगा। तक्षशिला की खुदाई से अब तक जो ऐतिहासिक पदार्थ-मूर्तियां, स्तूप, औजार, व्यावहारिक वस्तुयें, सिक्के आदि-निकले हैं उन. पर, साधारण तौर पर, एक अलग पुस्तक भी प्रकाशित की गई है। उसका नाम—A guide to Taxila इस में तक्षशिला की खोद--निकाली गई इमारतों का भी वर्णन है।

प्राचीन तक्षशिला के खंडहर की सीमा के भीतर एक जगह जौलियां ( Jaulian ) नाम की है। उसे खोदने से जो इमारतें और जो पदार्थ निकलते हैं उनका विवरण, एक अलग पुस्तक में, अभी हाल ही में, प्रकाशित हुआ है। वह अँगरेज़ी में है और सचित्र है—

Excavations at Taxila—The Stupas and Monasteries at Jaulian. इसका भी प्रकाशन सर जान मार्शल नेही किया है। इसका अधिकांश उन्हीं का लिखा हुआभी है। अल्पांश के लेखक और कई महाशय हैं। पुस्तक में छोटे बड़े अनेक चित्र हैं।

जौलियाँ में, जहां खुदाई हुई है वहाँ, कोई डेढ़ हजार वर्ष पहले बौद्धोंके कितने ही स्तूप, विहार और चैत्य आदि थे। ये सब एक ऊँची जगह, पहाड़ों पर थे। खोदने पर इन इमारतों में आग लग कर गिर जानेके चिह्न पाये गये हैं। ईसाके पाँचवीं सदी में तक्षशिला और उसके आस पास के प्रान्त पर हूणों के धावे हुए थे। उन्होंने उस प्रान्त का विध्वंस-साधन किया था। बहुत सम्भव है, उन्होंने जलाकर इन इमारतों का नाश किया हो।

खोदने से इन खंडहरों में एक बहुत बड़े स्तूप का खण्डांश निकला है। छोटे २ स्तूप तो बहुत से निकले हैं। यहीं, स्तूपों के पास, बौद्ध भिक्षुओं के रहने की जगह भी थी। एक एक विस्तृत विहार था, जिसमें पचास साठ भिक्षुओं के रहने के लिए अलग कमरे थे। यह दो मंजिला था।

खोदने से, जौलियाँ में बुद्ध बोधिसत्वों की बहुत सी मूर्तियां अखण्डित हैं और बड़ा विशाल हैं। स्तूपों के चारो ओर, कई कई कनारों में मिट्टी और चूने के पलस्तर की और भी सैकड़ों मूर्तियां पाई गई हैं। वे बुद्ध, बोधिसत्वों, भिक्षुओं, उपसिकाओं, देवों और यक्षों आदि की हैं। इन सबकी वेश-भूषा, आदि देख कर उस समय के वस्त्राच्छादन और सामाजिक व्यवस्था का सच्चा हाल मालूम हो सकता है। पुरुषों के उष्णीष और अङ्ग-वस्त्र, स्त्रियों के सलूके और कर्ण-कुण्डल, तथा देवों और यक्षों के कुतूहल-जनक आकार-प्रकार और भावभंगियां बड़ी योग्यता से मूर्तियों में दिखाई गई हैं। उस समय के भारतवासियों ने निन

हूणों को म्लेच्छ संज्ञा दे रखी थी उनकी भी मूर्तियां मिली हैं। जिन धार्म्मिक बौद्धों ने अपने अपने नाम से स्तूप बनवाये थे उनके खुदवाये हुए, खरोष्ठी लिपि में कई अभिलेख भी यहां मिले हैं। वे कुछ कुछ इस प्रकार के हैं।

"बुद्धरक्खितस भिक्षुस दुनमुखो"

अर्थात् भिक्षु बुद्धरक्षित का दान किया हुआ है।

पुरातत्त्वज्ञों का अनुमान था कि ३०० ईसवी में ही खरोष्ठी लिपि का रवाज भारत से उठ गया था। पर यह बात इन अभिलेखों से ग़लत साबित हो गई, क्योंकि वे चौथी या पांचवीं सदी की हैं। इससे ज्ञान हुआ कि और भी सौ दो सौ वर्ष तक इस लिपि का रवाज भारत के पश्चिमोत्तर भाग में था।

खोदने से यहां अनेक प्राचीन सिक्के, मिट्टी के वर्तन और तांबे के अरघे, चमचे, जंजीर और कील-कांटे आदि निकले हैं। सोने की भी कुछ चीजें, प्राप्त हुई हैं। मिट्टी के एक वर्तन के भीतर एक अधजली पुस्तक भी मिली है। बौद्धधर्म्म-विषय की कोई ग्रन्थ मालूम होता है। प्रातः वसन्त-तिलकवृत्त में है। खेद है, इसका एक पृष्ठ भी पूर्ण नहीं। स्तूपों में अस्थि भस्म भी मिली है। मालूम होता है कितने ही छोटे छोटे स्तूपों के भीतर अस्थि-भस्म रक्खी गई थी क्योंकि रखने की जगह तो बनी हुई है, पर अस्थिगर्भ डिब्बे या बक्स नहीं मिले। वे या तो नष्ट हो गये या निकाल लिये गये। स्तूप नम्बर ११ में एक छत्रगीदार, ३ फुट ८ इंच ऊंची, विचित्र बनावट की एक चीज मिली है। वह पलस्तर

की है और स्तूपाकार है। उस पर नीला और सुर्ख रंग है। ऊपर कई प्रकार के पत्थर, जिनमें से कुछ रत्न-सदृश भी हैं, जड़े हुए हैं। जिस कोठरी के भीतर यह चीज़ मिली है वह साढ़े दस इंच चौकोर और २ फुट साढ़े आठ इंच ऊंची है। इस स्तूपाकार वस्तु के भीतर लकड़ी की एक छोटी सी डिबिया थी। वह सड़ी मिली है। उसमें मूंगा, सुवर्ण, हाथी दांत, बिल्लौर के मनके आदि थे। उसके भी भीतर धातु की एक छोटी सी डिबिया थी। उस डिबिया के भी भीतर एक और डिबिया थी। उसमें काली काली ज़रा सी राख थी। यह राख किसी की अस्थियों की अवशिष्ट भस्म के सिवा और क्या हो सकता है।

यदि भारत के प्राचीन खँडहरों की खुदाई के लिए गवर्नमेंट कुछ अधिक रुपया खर्च करती और यह काम कुछ अधिक झपाटे से होता तो दस ही पांच सालों में अनेक खंडहर खुद जाते और उनसे निकली हुई वस्तुओं और इमारतों के आधार पर प्राचीन भारत का इतिहास लिखने में बहुत सुभीता होता। परन्तु अभाग्य वश, वह दिन अभी दूर मालूम होता है।



# पुरातत्त्व का पूर्वेतिहास



गुजरात की पुरातत्त्व-ग्रन्थावली के तीसरे ग्रन्थांक में इस देश के पुरातत्त्व के इतिहास पर जो लेख प्रकाशित हुआ है उसका सारांश नीचे दिया जाता है। पुरातत्त्व संस्कृत-शब्द है। वह अंगरेजी शब्द Antiquities के अर्थ में व्यवहृत होता है। पुरानी वस्तुओं का तत्त्व जानना, उनकी रक्षा करना, उनके विषय में गवेषणा करना, उनके सम्बन्ध की भूलों और भ्रमों का निरसन करना आदि इस शास्त्र के जानने वालों का काम है।

प्राणियों में मनुष्य ही सब से श्रेष्ठ है, क्योंकि उसी में सब से अधिक ज्ञान का विकास पाया जाता है। जिसमें ज्ञान की मात्रा जितनी ही कम है वह मनुष्य उतना ही अधिक पशुत्व की ओर झुका हुआ समझा जाता है। इसी तरह, जिसमें उसकी मात्रा अधिक हो वह उतना ही अधिक ईश्वरत्व अथवा सर्वज्ञत्व की ओर झुका हुआ समझा जाता है। कोई मनुष्य आज तक सर्वज्ञ हुआ है या नहीं, इसका तो पता नहीं, परन्तु, हां ज्ञान के न्यूनाधिकत्व के अनुसार किसी में अल्पज्ञता और किसी में बहुज्ञता जरूर ही पाई जाती है।

संसार में आज तक असंख्य ज्ञानवान मनुष्य उत्पन्न हो चुके हैं। वे सब अपनी अपनी ज्ञान-शक्ति के अनुसार ज्ञानमूल

के वस्तुओं के रूप में न मालूम कितनी मिलकियत छोड़ गये हैं। इन सबका मिश्रित ज्ञान-भाण्डार इतना है जिसकी थाह नहीं। तथापि, फिर भी, कोई मनुष्य यह कहने का साहस नहीं कर सकता कि जानने योग्य सभी बातें जान ली गई हैं। सच तो यह है कि यह सृष्टि अब तक भी प्रायः अज्ञेय या अज्ञात वस्तुओं से ही अधिकतर भरी पड़ी है। इस जगत् के विषय में प्राचीन ऋषि जैसे कहते थे—

को ददर्श प्रथमं जायमानम्

अथवा, को अद्धा वेद क इह प्रवोचत्

कुत आ जाताः कुत इयं विसृष्टि

वैसे ही आज कल के भी—इस बीसवीं शताब्दी के भी—ज्ञानी पुरुष कहते हैं। इस विषय में न पुराने ज्ञानियों ही को सफलता हुई और न आज-कल के नवीनों ही को। बात पूर्ववत् ही अज्ञात है। इसी से ज्ञान-सम्पादन की जिज्ञासा ज्योंकी त्यों बनी हुई है।

श्रम, खोज, विचार आदिकी सहायता से ज्ञान-वृद्धि जरूर हो रही है। एक समय वह था जब आकाश में सहसा मेघमँडराने आँधी आते और जङ्गलोंमें आग लग जाते देख वैदिक ऋषियों को आश्चर्य होता था। वे भयभीत हो उठते थे और प्राकृतिक घटनाओं को दैवी कोप समझ कर उनसे परित्राण पानेके लिए इन्द्र, अग्नि, वायु आदि की शरण जाते थे। पर जैसे ही जैसे वे विश्व-रहस्य का ज्ञान प्राप्त करने पाये वैसे ही वैसे यथार्थ बात उन्

ा समझ में आती गई; उनका भय दूर होता गया; पानी बरस ा, हवा ज़ोर से चलने और आग लग जाने का यथार्थ कारण वे जानते गये।

इस तरह का ज्ञान-समूह अनन्त काल से सञ्चित होता चला आ रहा है। इसके सञ्चय का कोशही इतिहास है। इन्द्रियों के द्वारा मनुष्य केवल अपने समय का ज्ञान प्राप्त कर सकता है, भूत-भविष्यत् का नहीं। जो ज्ञान इन्द्रिया-तीत है उसकी प्राप्ति वह नहीं कर सकता। संसर्ग और अनुभव के अधीन ज्ञानकी प्राप्ति उसे यदि हो सकती है तो इतिहास ही की बदौलत हो सकती है। समय समयका ज्ञान यदि इतिहास-बद्ध होता चला गया तो वह सब एकत्र रहता है और आगे की पीढ़ियों के काम आता है।

दुखकी बात है कि हमारे पूर्वजों का रचा हुआ सच्चा और विस्तृत इतिहास उपलब्ध नहीं। अपने देश के ज्ञान-समूह का सञ्चय उन्होंने इतिहास-मञ्जूषा के भीतर नहीं बन्द किया और यदि किया भी तो उस का कहीं भी अस्तित्व नहीं पाया जाता। दूरकी बातें जाने दीजिए, सौ दो सौ वर्ष पहले की भी घटनाओं की यथार्थ वृत्तान्त प्राप्त नहीं। और कहां तक कहें जिसके संवत् का उल्लेख हम लोग प्रतिदिन संकल्प में करते हैं उस तकके विषय में निश्चय पूर्वक हम यह नहीं कह सकते कि वह कौन था, कब हुआ और क्या क्या काम उसने किया।

हमारे इस दुर्भाग्य का भी भला कहीं ठिकाना। भोजप्रबन्ध आदि के ढंग की जो पुस्तकें मिलती हैं वे इतिहास नहीं। भोजप्रबन्ध में कालिदास, बाण, माघ आदि कवि भोज के समकालीन बनाये गये हैं, यद्यपि वे उसके सैकड़ों वर्ष पहले हो चुके थे।

यद्यपि हमारे पूर्वजों का लिखा हुआ यथार्थ इतिहास उपलब्ध नहीं तथापि उनकी निर्म्माण की हुई ऐसी अनन्त सामग्री विद्यमान है जिसकी सहायता से हम प्राचीन समय की घटनाओं का बहुत कुछ ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं और उस समय के इतिहास की रचना भी कर सकते हैं। यह सामग्री प्राचीन ग्रन्थ, शिलालेख ताम्रपत्र, कीर्तिस्तम्भ, सिक्के, मन्दिर, स्तूप, क़िले, प्रासाद आदि के रूप में विद्यमान हैं। परन्तु इतिहास के महत्व से अनभिज्ञ होने के कारण हम लोगों ने इस सामग्री से भी लाभ नहीं उठाया—अपने आप इतिहास-रचना का सूत्रपात तक नहीं किया। भारत के प्राचीन इतिहास के निर्म्माण का पाठ हमें पढ़ाया है सात समुद्र पार होने वाले पश्चिमी देशों के निवासियों ने। इन्होंने उसका पाठ ही हमें नहीं पढ़ाया, इतिहास का कुछ अंश स्वयं ही निर्म्माण करके हमारे सामने रख भी दिया है। इसके आरम्भ का श्रेय इंगलिस्तान की निवासिनी अंगरेज-जाति को है। अतएव इस विषय में हम लोग उनके कृतज्ञ हैं।

जिज्ञासा मनुष्य की स्वाभाविक सम्पत्ति है। जो मनुष्य जितना ही अधिक बुद्धिमान् होता है उसमें उतनी ही अधिक जिज्ञासा होती है। जब वह किसी अपरिचित देश अपरिचित

मनुष्य-समाज में पहुंच जाता है तब उसकी ज्ञान-प्राप्ति की पिपासा और भी प्रबल हो उठती है। उसके हृदय में उस समय इस तरह के प्रश्न उठते हैं—जिन नये मनुष्यों के बीच में मैं आ पड़ा हूँ उनका धर्म्म क्या है? उनकी भाषा कैसी है? उनकी रीति-रस्म कैसी है? उनके पूर्वजों की दशा कैसी थी? इत्यादि-

अतएव वह उनकी लिपि, उनकी राजनीति, उनकी समाज-नीति, उनकी कला-कुशलता आदि से परिचय प्राप्त करने की चेष्टा करता है; और धीरे धीरे उनके धर्म्म,समाज और इतिहास आदि विषयों का ज्ञान-सम्पादन करने में लग जाता है। पहले पहल व्यापार करने और तदनन्तर भारत में अपना राज-चक्र चलाने के लिए आये हुए अंगरेजों ने; इसी प्रवृत्ति के वशीभूत होकर, इस देश के इतिहास के खोज का पराक्रम किया था।

पलासी के युद्ध के बाद अंगरेजों की ईस्ट इंडिया कम्पनी का प्राबल्य इस देश में बढ़ने लगा। १७७४ ईसवी में उसने बङ्गाल के तत्कालीन नवाब को पदच्युत करके उस प्रान्त के शासन का सूत्र, अपना गवर्नर जनरल नियत करके, उसके हाथ में दे दिया। अतएव अंगरेज कर्मचारियों की संख्यावृद्धि होने लगी। कर्म्मचारियों में कितने ही विद्वान और सुशिक्षित थे। उन्होंने पहले पहल भारत के पुरावृत्त के निर्म्माण का भी गणेश किया। पीछे से तो फ्रांस, जर्मनी और आस्ट्रिया आदि देशों के निवासियों ने भी इस काम में हाथ लगाया और अङ्गरेजों की अपेक्षा उन्हीं लोगों ने भारतीय इतिहास

का अधिक उद्धार किया। परन्तु काम का आरम्भ ईस्ट इंडिया क़म्पनी के अंगरेज-कर्म्मचारियों ही ने किया और उसकी सफलता के बहुत कुछ साधन भी उन्हीं लोगों ने प्रस्तुत किया।

सर विलियम जोन्स पहले अंगरेज थे जिन्होंने संस्कृत-भाषा का ज्ञान-सम्पादन किया। इस काम में उन्हें बड़ी बड़ी बाधाओं का सामना करना पड़ा। पंडितों की दृष्टि में वे म्लेच्छ थे। म्लेच्छ का संस्कृत पढ़ा कर भला कौन धर्म्म-भीरु पंडित अपनी धर्म-हानि करेगा? परन्तु दृढ़प्रतिज्ञ होने के कारण, सभी आगत विघ्नों के पार जाकर, जोन्स साहेब ने काफी संस्कृत-ज्ञान प्राप्त कर लिया। संस्कृत सीख कर उन्होंने शकुन्तला-नाटक और मनुस्मृति का अनुवाद अंगरेजी में प्रकाशित किया, उन्हें देख कर योरप के विद्वानों में खलबली मच गई। उन्होंने कहा, जिस जाति के ज्ञानभण्डार में ऐसी ऐसी पुस्तकें विद्यमान हैं उसका भूतकाल बड़ा ही उज्ज्वल रहा होगा, उसमें ऐसे ऐसे न मालूम और कितने ग्रन्थ-रत्न पड़े होंगे, अतएव इस जाति के पूर्वोतिहास से परिचय प्राप्त करने से अनेक लाभ होने की सम्भावना है।

इस प्रकार की सम्भावना से प्रेरित होकर कई अंगरेज इस देश के पुराने ग्रन्थों का पता लगाना और उनके अनुशीलन में प्रवृत्त हो गये। इस प्रवृत्ति इस ज्ञान-लिप्सा—का फल यह हुआ कि सर विलियम जोन्स ने, तत्कालीन गवर्नर जनरल वारन हेस्टिंग्ज की सहायता से, कलकत्ते में, १५ जनवरी १७८४ को,

एशियाटिक सोसायटी नाम की एक संख्या की संस्थापना की। इस संस्था ने एशिया खण्ड के इतिहास, साहित्य, स्थापत्य, धर्म्म समाज और विज्ञान आदि विषयों के सम्बन्ध में खोज करना उद्देश निश्चित किया। बस, इस सभा की स्थापना के साथ ही भारतवर्ष के इतिहास अर्थात् पुरातत्व के अन्वेषण का शुभ काम आरम्भ हुआ। परन्तु इस कार्य्यारम्भ के पहले ही सैकड़ों प्राचीन इमारतें नष्ट भ्रष्ट हो गईं। सैकड़ों शिला-लेखों की सिलें और लोढ़े बन गये, सैकड़ों शिलालेख मकानों की दीवारों में चुन दिये गये, सैकड़ो दानपत्रों के ताम्रफलक गला कर घड़े लोटे तथा और बर्तन बना डाले गये। प्राचीनग्रन्थ कितने गले, कितने कीट भक्ष बने कितने पंसारियों की दुकानो में पहुँचे, उसका तो कुछ ही नहीं। खैर, भारत के सौभाग्य से इस नई संस्थापित संस्था ने इन पुरानी वस्तुओं की रक्षा का सूत्रपात्र कर दिया।

सर विलियम जोन्स के अनन्तर चार्ल्स विलकिन्स ने संस्कृत भाषा सीखी। उन्ही के प्रयत्न से देवनागरी और बंगला-टाइप तैयार हुआ। उन्होंने कुछ पुराने लेख भी ढूंढ़ निकाले और उन पर विवेचनापूर्ण नोट भी लिखे। भगवद्गीता का अंगरेजी-अनुवाद भी उन्होंने किया।

एशियाटिक सोसायटी ने एशियाटिक रीसर्चेज नाम की एक पुस्तक-माला निकालना आरम्भ किया। १७८८ से १७९७ ईसवी तक इस मालाके ५ भाग निकले। जो भिन्न भिन्न विद्वान् भिन्न भिन्न पुरातत्त्व-विषयों के अध्ययन में लगे हुए थे उनके लेख

इसी माला में निकलते रहे। इसकी बड़ी कदर हुई। इसके कई संस्करण इँगलैंड में भी निकले। एक फ़रासीसी विद्वान् ने इनका अनुवाद अपनी भाषामें प्रकाशित किया। इस प्रकार भारतीय पुरातत्व के सम्बन्ध में योरपवालों ने भी योगदान आरम्भ कर दिया। नये नये पुरातत्त्वज्ञ पैदा हो गये और यह काम झपाटे से होने लगा।

सर विलियम जोन्स की मृतु के बाद, १७९४ में, उसका स्थान हेनरी कोलब्रुक ने ग्रहण किया। वे भी अच्छे संस्कृतज्ञ थे। उन्होंने इस देश के सम्बन्ध में अनेक ग्रन्थ और लेख लिखे। हिन्दुओं के धार्म्मिक रीति-रवाज, भारतीय वर्ण-व्यवस्था की उत्पत्ति, "संस्कृत और प्राकृत-भाषा" "संस्कृत और प्राकृत-छन्द शास्त्र" आदि बड़े ही महत्व-पूर्ण लेख उन्होंने प्रकाशित किये। वेद, सांख्य, मीमांसा, न्याय वैशेषिक, वेदान्त, कृषि, वाणिज्य, समाज-व्यवस्था, कानून, धर्म्म, गणित, ज्योतिष इत्यादि अनेक विषयों पर भी बड़े ही गवेषणा-पूर्ण लेख उन्होंने लिखे। इन लेखों में निर्दिष्ट बातों और सिद्धान्तों को उनके परवर्ती विद्वान् आज तक सम्मान की दृष्टि से देखते हैं। कोलब्रुक ने देहली के स्तम्भ पर उत्कीर्ण-विशालदेव की संस्कृत-प्रशस्ति का भी अनुवाद अंगरेजी में किया। १८०७ ईसवी में एशियाटिक सोसायटी के सभापति हुए और उसी साल उन्होंने भारतीय ज्योतिष और खगोल-विद्या पर एक गहन ग्रन्थ प्रकाशित किया। भारत से चले जाने पर उन्होंने इंगलैंड में रायल एशियाटिक सोसायटी

की स्थापना की और संस्कृत भाषा सीखने तथा भारतीय पुरातत्व का ज्ञान-सम्पादन करने के विषय में लोगों को ऐसा चसका लगा दिया कि दिन पर दिन नये नये संस्कृतज्ञ और पुरातत्वज्ञ पैदा होने लगे। यदि कोलब्रुक के सदृश प्रकाण्ड पण्डित इस ओर इतना ध्यान न देते तो योरप में संस्कृत-भाषा का इतना प्रचार शायद ही होता।

कोलब्रुक साहेब के साथ साथ ही भारत में अन्य अंगरेज भी पुरातत्व-विषयक काम में लग गये थे। डाक्टर बुकनन ने मैसूर-प्रान्त में, वहां के प्राचीन पदार्थों के विषय में, बहुत कुछ ज्ञान-सम्पादन किया। इस बात से सन्तुष्ट होकर ईस्ट-इण्डिया कम्पनी ने, १८०७ ईसवी में, उनको एक विशिष्ट पद पर नियुक्त किया। उस पर रह कर उन्होंने, बङ्गाल, आसाम और बिहार के कितने ही जिलों में दौरे करके वहां के पुरातत्व की खोज की और अनेक अज्ञात ऐतिहासिक बातों का पता लगाया। इधर पश्चिमी भारत मे साल्ट साहेब ने केनरी-गुफाओं का और रस्किनसाहेब ने हाथी-गुफाओं (Alephant Caves) का वृत्तान्त लिखा। ये वर्णन बाम्बे ट्रैंक्शन (Bombay Transaction) नाम की पुस्तक के पहले भाग में प्रकाशित किये गये। इसी पुस्तक के तीसरे भाग में साइक्स साहेब का लिखा हुआ बीजापुर का ऐतिहासिक वर्णन प्रकट हुआ। दक्षिणी भारतवर्ष के पुरातत्व के वर्णन तो कई विद्वानों ने प्रकाशित किये। इस काम का आरम्भ टामस डानियल ने किया। कर्नल मेकंज़ी ने सैंकड़ों प्राचीन

ग्रन्थ और शिलालेख ढूंढ़ ढूंढ़ कर एकत्र किये। राजपूताने और महत्-भारत की पुरानी बातों को खोज निकालने में कर्नल टाड ने बड़ा नाम पाया।

इस प्रकार पूर्व, पश्चिम और दक्षिण भारत में, पुरातत्व-विषयक ज्ञान और सामग्री प्राप्त करने में, कितने ही विद्वान् लग गये। उनके लेखों और ग्रन्थों के प्रकाशन से अनेक अज्ञात और विस्मृत वस्तुओं के ज्ञान का उद्धार हुआ।

इस प्रणाली से थोड़ा-बहुत काम तो अवश्य हुआ, पर पुराने शिलालेख और ताम्रपत्र आदि, जो अब तक मिले थे, वैसे ही बिना पढ़े पड़े थे। क्योंकि उनकी लिपि पुरानी होने के कारण पढ़ी नहीं जा सकती थी। जिस लिपि को हम देवनागरी कहते हैं वह विकसित लिपि है। वह तीन रूपान्तर प्राप्त करने के अनन्तर अपने वर्त्तमान रूप में आई है। उसका पहला रूप ब्राह्मी कहाता है। वह सन् ईसवी के ५०० वर्ष पहले से लेकर प्रायः ३५० ईसवी तक पाया जाता है। इसके अनन्तर उसे जो रूप मिला वह गुप्त-लिपि के नाम से अभिहित है वह विशेष करके गुप्तवंशी नरेशों के शासन-समयमें—अर्थात् सन् ईसवी के पांचवें शतक तक-प्रचलित थी। उसके बाद का उसका विकसित रूप कुटिल-लिपि के नाम से उल्लिखित है। उसका प्रचार ईसा के छठे से लेकर दसवें शतक तक माना जाता है। इससे पाठकों को ज्ञान हो जायगा कि हमारी वर्तमान देवनागरी लिपि के पुराने तीनों रूपों से परिचित हुए बिना पुराने ग्रन्थों और

उत्कीर्ण लेखों का पढ़ा जाना असम्भव है। ये रूप धीरे धीरे दुर्बोधता से सुबोधता की ओर पहुँचते गये हैं। जो लिपि जितनी ही अधिक पुरानी है, अपरिचित होने के कारण, वह उतनी ही दुर्वोध भी है।

पहले पहल चार्ल्स विलकिन्स ने पुरानी लिपि में लिखे गये अर्थात् उत्कीर्ण लेख पढ़ने की चेष्टा की। दीनाजपुर जिले में एक स्तम्भ के ऊपर खुदे हुए, राजा नारायणपाल के समय के, एक लेख का उद्धार उन्होंने, १७८५ ईसवी में, किया। पण्डित राधाकान्त शर्म्मा ने देहली के अशोक—स्तम्भ के ऊपर उत्कीर्ण ३ लेख पढ़े। ये लेख चौहान राजा वीसलदेव के थे। इनमें से एक समय—"संवत १२२० वैशाखी सुदी ५" ज्ञात हुआ। जे० एच० हैरिंग्टन ने भी कई पुराने लेखों को पढ़ा।

इन सब की लिपि बहुत पुरानी थी। इस से ये लेख थोड़े ही परिश्रम और मनोयोग से पढ़ लिए गये। विशेष कठिन लिपि है गुप्तकालीन देवनागरी। चार्ल्स विलकिन्स ने उनको पढ़ने के लिए कोई चार वर्ष तक परिश्रम किया। अन्त में उन्हों ने इस लिपि की प्रायः आधी वर्णमाला से परिचय प्राप्त कर लिया। उधर और लोग भी पुरानी लिपियां पढ़ने की चेष्टा में सतत लगे हुए थे। उनमें से कर्नल जेम्स टाड, मिस्टर बी० जी० बैबिंग्टन, वाल्टर इलियट, कैप्टन टायर, डाक्टर मिल, डब्लू० एच० वाथ के नाम सबसे अधिक उल्लेख-योग्य हैं। किसी ने राजपूताने के कुछ पुराने लेख पढ़े, किसी ने वल्लभी के, किसी

ने प्रयाग के, किसी ने और प्रान्तों के। वैबिंग्टन और इलियट ने प्राचीन तामील और कानडो लिपियों की वर्णमालाओं का अधिकांश ज्ञान-सम्पादन करके ,उन लिपियों में उत्कीर्ण कितने ही शिलालेख पढ़ डाले। इस प्रकार १८५३ ईसवी तक बहुत से पुराने लेखों का उद्धार हो गया। इस काम में जेम्स प्रिंसप नाम के एक विद्वान ने बड़ा काम किया। उन्हों ने देहली, कमाऊँ और एरण के स्तम्भों के ऊपर के, साँची और अमरावती के स्तभों के ऊपर के, और गिरनार पर्वत के ऊपर के अनेक लेख पढ़ डाले और उनके अनुवाद भी, विवेचना-सहिता प्रकाशित कर दिये। सो इन अनेक विद्वानों के सतत परिश्रम का फल यह हुआ कि गुप्त कालीन लिपि का सारा भेद खुल गया। वह हस्तामलकवत हो गई। उसमें उत्कीर्ण लेख अच्छी तरह पढ़ लिये जाने लगे। रहे कुटिल-लिपि में लिखे गये या उत्कीर्ण ग्रन्थ और शिलालेख आदि सो यह लिपि वर्तमान लिपि से बहुत कुछ मिलती-जुलती है। इसमें अनेक पढ़े जाने में विशेष कठिनता न हुई। वे तो सहज ही पढ़ लिये गये।

पुरातत्त्वज्ञ विद्वानों ने जब कुटिल और गुप्त लिपि को आपत्त कर लिया तब सन् ईसवी के चौथे शतक के उत्तरार्द्ध से लेकर दसवें शतक तक के प्राचीन भारत के इतिहास का बहुत कुछ अंश अँधेरे से उजेले में आने लगा। सैकड़ों शिलालेख, ताम्रपत्र और सिक्के पढ़े जाने और उन पर विवरणात्मक लेख प्रकाशित होने लगे जिन अनेक प्राचीन राजाओं और राजवंशो के नाम

तक न सुन गये थे उनके ऐतिहासिक वृत्तान्त प्रकाशित होने लगे।

परन्तु भारत के सबसे पुरानी ब्राह्मी लिपि को तब तक भी कोई न पढ़ सका था। इस लिपि में खुदे लेख १७९५ ईसवीं में ही मिल चुके थे। पर इनमें क्या है, यह कोई नहीं बता सकता। उनमें से कुछ की नकल मेजर विलफर्ड को भेजी गई। वे उस समय काशी में थे और काशी ठहरी पण्डित-राजाओं की खानी। ख़याल यह हुआ कि यहां कोई न कोई पण्डित उन्हें जरूर पढ़ लेगा। और भगवती अन्नपूर्णा के कृपाकटाक्ष से वहां एक पढ़ने वाले निकल आये। उन्हों ने उनको पढ़ कर बताया कि ये पाण्डवों के गुप्त लेख हैं। अज्ञात वास और बनवास के समय जब वे वन वन मारे मारे फिरते थे तब उन्होंने अपने पक्षपातियों की जानकारी के लिए अज्ञान लिपि में ये लेख गुफाओं और शिलाओं पर खोद दिये थे। पण्डितों ने बे-सिर पैर का उनका आशय भी बता दिया। उन्हों ने एक पुस्तक ही हाजिर कर दी जिसमें उन्हों ने भारत की कितनी ही लिपियों की वर्णमालायें लिखी गई बताईं। इस पर उन्हे खूब इनाम दिया। इधर-पुरातत्त्ववेत्ता खुशी से नाच उठे। उन्हों ने घी के दिये जलाये और कहा, अब क्या है, अब तो पुराने से भी पुराने लेख पढ़ लेंगे। यह सब उस पण्डित की जालसाजी और धूर्त्तता थी। यह बात धीरे धीरे पुरातत्त्वज्ञों को मालूम हो गई और मूँड़ मार कर वे लोग फिर उन लेखों को पढ़ने की चेष्टा मे लगे। वे लोग एलोरा की गुफाओं में उत्कीर्ण और भी अनेक लेख इसके बाद ब्राह्मी लिपि मे उत्कीर्ण और

भी लेख मिलते गये थे।

इन लेखों को पढ़ लेने की सबसे अधिक जिज्ञासा जेम्स प्रिंसप के हृदय में उत्पन्न हुई। उन्हों ने अनेक लेखों की छापें मँगा कर सामने रक्खीं और लगे सब को परस्पर मिलाने। धीरे धीरे कुछ वर्ण रूप में एक ही से मालूम हुए। उनको वे अलग करते गये और अन्त में इस लिपि के स्वरों से परिचित हो गये। इससे उनका उत्साह बढ़ा। वे और वर्णों को भी पहचानने की चेष्टा करने लगे। गुप्त-लिपि के वर्णों से मिलान करके उन्हों ने कितने ही व्यञ्जनों से भी परिचय प्राप्त कर लिया। इस काम में पादरी जेम्स स्टीवन्स आदि ने भी उनकी कुछ सहायता की। उन्हों ने भी कुछ वर्ण पहचाने। इस प्रकार अनवरत-उद्योग करते करते प्रिंसेप को इस लिपि का पूरा ज्ञान प्राप्त हो गया और उन्हें यह भी मालूम हो गया कि इस लिपि में खुदे हुए अशोक के समय के इन लेखों की भाषा संस्कृत नहीं प्राकृत है। इलाहाबाद सांची, गिरनार, धौली आदि के अशोक स्तम्भों के लेखों को पढ़ लेने पर उन्हों ने यह पूर्वोक्त निष्कर्ष निकाला जो सर्वथा सच था। इस वर्णमाला का ज्ञान हो जाने पर ब्राह्मी लिपि के लेख धड़ाधड़ पढ़े जाने लगे और सन् ईसवी के पहले के भी भारतीय इतिहास की घटनायें प्रकाश में आने लगीं। यह बहुत बड़ा काम हुआ। इसका सारा श्रेय जेम्स प्रिंसेप को मिला।

बस अब भारतके पुरानी लिपियों मेंसे केवल एक लिपिका ज्ञान-सम्पादन करना शेष रहा। उसका नाम है खरोष्ठी। यह

लिपि पुराने जमाने में केवल पञ्जाब और उसके आगे गान्धार देशके ही लेखों आदि में थे, सन् ईसा के तीन चार सौ वर्ष पहले तक, प्रयुक्त हुई थी। वाक्ट्रियन ग्रीक, शक, क्षत्रप आदि राजवंशों के समय के सिक्कों पर यह लिपि व्यवहृत हुई थी। अफगानिस्तान की सीमा और उस देश के भीतर पाये गये अशोक के कई अभिलेख भी इस लिपि में हैं। इसके पहले कोई ससोनियम लिपि कहता था, कोई पहलवी, कोई ब्राह्मी का ही पूर्वरूप, कोई कुछ, कोई कुछ; पर पढ़ कोई नहीं सका। इधर मिले हुए सिक्कों पर एक ओर ग्रीक और दूसरी ओर खरोष्टी लिपि को देखकर मेसन साहेब ने अन्दाजन कुछ नाम पढ़े; यथा मिनेन्ड्रो, अपोलो डोटो, अरमाइयो आदि। ग्रीक नाम पढ़कर, कुछ कुछ अक्षर साम्य के आधार पर उन्होंने इस तरह का अन्दाज़ा किया है। उन्होंने इस विषय में प्रिंसप साहेब से लिखापढ़ी की। उन्होंने कई नामों और कई पदवियों को पढ़ लिया। इस प्रकार खरोष्टी-लिपिके कई अक्षरों का उद्घाटन हो गया। साथही यह भी मालूम हो गया कि यह लिपि अरबी-फारसी-लिपि के सदृश दाहिनी तरफ से बाईं तरफ को लिखी जाती है और सेमेटिक वर्गकी है। पर इस में लिखी हुई भाषा कौन है। उसका पता तब तक भी नहीं लगा। १८८३ ईसवी में वाक्ट्रिया के ग्रीकों के कुछ सिक्कों पर पाली-भाषा के लेख मिले। इस पर यह सन्देह हुआ कि खरोष्टी लिपिवाले लेखों की भी भाषा न हो पाली ही होगी। यह अनुमान सच निकला। अतएव इस लिपिमें लिखी हुई भाषा का पता

लग गया। इस भाषा-ज्ञान की सहायता से प्रिंसप साहेब ने खरोष्ठी के १७ अक्षर पढ़ लिया अवशिष्ट अक्षरों में से कुछ नारिस साहब ने और कुछ जनरल कनिंहाम ने पढ़े। इस तरह इस वर्ण माला का सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्त हो गया और भारत के प्राचीन इतिहास की जानकारी प्राप्त करने का मार्ग यथेच्छ खुल गया।

"एनश्यंट इंडियन अल्फावेट" नामकी पुस्तक में इस विषय का बड़ा ही मनोरञ्जक वर्णन है। कितनी कठिनाइयों को पार करके और कितने अजस्र उद्योग करने के अनन्तर-प्राचीन लिपियों को पढ़ लेने में सफलता हुई, इसका अन्दाजा पूर्वोक्त लेख पढ़ने पर ही हो सकता है। इस काम में सब से अधिक सफलता प्रिंसप साहब ही को हुई। अतएव हम भारतवासियों को उनका विशेष कृतज्ञ होना चाहिए। यही मत जनरल कनिंहाम का भी है। जनरल साहेब ने पुरातत्त्व-विषयक जो पुस्तक-माला लिखी है उसके भी पहले भागमें उन्होंने इस विषय का बड़ा मनोरञ्जक वर्णन किया है। सम्भव है, मूल लेखक ने अपने लेख का अधिकांश उसी की सहायतासे लिखा है।

प्रिंसप के बाद कोई ३० वर्ष तक जेम्स फर्गुसन, मेजर किटो एडवर्ड टामस, जनरल कनिंहाम, वाल्टर इलियट, मेडोज़ टेलर, स्टीवन्स, भाऊ दाजी आदि कितने ही विद्वानों ने भारतीय पुरातत्त्व के काम को आगे बढ़ाया और नये नये ऐतिहासिक तत्वों का उद्घाटन किया। किसीने उत्तरी भारत में काम किया, किसीने पश्चिम में, किसीने दक्षिण में। फर्गुसन ने पुरातनवस्तुविद्या

( Ancient Architecture ) का ज्ञान प्राप्त करके पुस्तकें लिखीं। टामस ने पुराने सिक्कों की ज्ञान प्राप्ति के लिए परिश्रम किया। मेजर किट्टो ने पुरानी चित्र-विद्या के उद्धार की चेष्टा की टेलरने मूर्तिनिर्माण-विद्या पर पुस्तक-प्रकाशन किया। जनरल कनिंहाम ने ब्राह्मी, खरोष्टी, गुप्त कालीन-सभी लिपियों का यथेष्ट ज्ञान प्राप्त करके सैकड़ों-हजारों शिलालेखों और दानपत्रों को विवरण-पूर्वक प्रकाशित किया। इन लोगों की देखादेखी भारतीय विद्वान् भी ज्ञान-सम्पादन् की इस शाखा की ओर झुके और पहले पहल वम्बई के डाक्टर भाऊ दाजीने कितने ही शिलालेखों का प्रकाशन करके इन पर गवेषणा-पूर्ण लेख लिखे। साथ ही काठियावाड़ के निवासी पण्डित भगवान् लाल इन्द्रजी और बङ्गाली विद्वान् डाक्टर राजेन्द्रलाल मित्र ने भी भारत के भूले हुए इतिहास के अनेक पृष्ठों पर प्रकाश डाली। यह सब काम इन लोगों ने निज की तौर पर, विना किसी के आर्थिक सहायता के किया।

१८४४ ईसवी में लन्दन की रायल एशियाटिक सोसायटी ने ईस्ट इंडिया कम्पनी से सिफारिश की कि इस इतने महत्त्व के काम के लिए उसे मदद देनी चाहिए। इस बात को उसने मान तो लिया, पर किया कराया कुछ नहीं।

उस समय कर्नल कनिंहाम संयुक्तप्रान्त के चीफ इंजिनियर थे। पुरातत्व से उनको प्रेम पहले ही से था। उनसे कम्पनी की यह शिथिलता नहीं देखी गई। उन्हों ने एक योजना ( स्कीम )

तैयार करके गवर्नमेंट-को भेजी और लिखा कि यदि यह काम गवर्नमेंट न करेगी तो फ्रेंच या जर्मन करेंगे। ऐसा होने से गवर्नमेंट की बड़ी बदनामी होगी। तब कहीं गवर्नर जनरल की सुषुप्ति भङ्ग हुई। उन्होंने इस योजना को मंजूर किया और १८५७ ईसवी में पुरातत्व-विभाग (Archeological Survey) की स्थापना हुई। कंनिंहाम ही उसके डायरेक्टर नियत हुए और इस काम के लिए उन्हें २५०) महीना अलौंस मिलने लगा। यह बन्दोबस्त चन्दरोजा समझा गया और ९ वर्ष तक जारी रहा। इस बीच में कनिंहाम साहेब ने पुरातत्व-विषयक ९ रिपोर्ट लिख कर प्रकाशित कीं। इन रिपोर्टों का सम्बन्ध केवल उत्तरी भारत से है। गवर्नमेंट का ख्याल था कि यह काम थोड़े ही समय में समाप्त हो जायगा। पर कनिंगाम साहब की रिपोर्ट देख कर उसकी आँखें खुल गईं। उसे मालूम हो गया कि यह काम तो बड़े महत्व का है-और शीघ्र समाप्त होने वाला नहीं।

तब, १८७२ ईसवी में गवर्नमेंट ने सारे भारत में पुरातत्व विषयक खोज कराने का निश्चय किया और कंनिंहाम साहेब ही को डाइरेक्टर जनरल बनाया। उसकी मदद के लिए उसने और विद्वानों को भी नियत किया। अतएव डाक्टर को भी यही काम दिया गया और १८७४ ईसवी में वे दक्षिण भारत में खोज करने लगे।

१८८० ईसवी तक पुरातत्व-विभाग प्राचीन खोज तो करता रहा, पर प्राचीन इमारतों की रक्षा का भार प्रान्तिक गवर्नमेंटों ही

पर था। उन्होंने इस काम में बड़ी शिथिलता की। परिणाम यह हुआ कि पुरानी इमारतें नष्ट होने लगीं। तब उनकी रक्षा के लिए एक क्यूरेटर नियत हुआ। उसने (मेजर कोल ने) १८८१ से १८८३ तक प्रिज़र्वेशन आव् नेशनल मान्यूमेंट्स नाम की तीन रिपोर्टें प्रकाशित कीं।

१८८५ ईसवी में जनरल कनिंहाम ने पेंशन ले ली। तब तक वे पुरातत्त्व-सम्बन्धिनी २४ रिपोर्टें निकाल चुके थे। ये रिपोर्टें बड़ी बड़ी जिल्दों में थीं। इनको पुरातत्त्वविषयक ज्ञान की बहुत बड़ी निधि समझना चाहिए। ये कनिंहाम साहेब के अलौकिक परिश्रम, उद्योग और योग्यता का अपूर्व साक्ष्य दे रहे हैं। बिना उनका साद्यन्त पाठ किये कोई भी साक्षर मनुष्य भारतीय पुरातत्त्व के इतिहास का पूरा पूरा ज्ञान नहीं प्राप्त कर सकता।

कनिंहाम साहेब के बाद उनकी जगह डाक्टर बर्जेस को मिली। तब खोज के साथ ही संरक्षण का भी काम इसी महकमे को दिया गया। उसका विस्तार बढ़ाया गया। प्रत्येक भाग के लिए एक एक सर्वेयर की योजना की गई। प्राचीन लेख पढ़ने के लिए एक विलायती पंडित रक्खा गया। और उसकी सहायता के लिए देशी विद्वानों की भी योजना हुई। १८८९ ईसवी में बर्जेस साहब अपने घर गये। तब इस महकमे की कला उतरने लगी। इसके खर्च की जांच-पड़ताल करने के लिए कमिटी बनाई गई। उसने खर्च में बहुत कुछ कतर-ब्योंत करने की

सिफारिश की। यह स्वीकार हुई। कुछ सर्वेयर निकाले गये। डायरेक्टर जनरल का पद तोड़ दिया गया। सरकार ने कहा—बस ५ वर्षों में इसका काम खतम कर दिया जाय। परन्तु काम कुछ हुक्म के अधीन थोड़े ही रहता है। वस खतम न हुआ, उल्टा बढ़ता दिखाई दिया। तब गवर्नमेंट ने हुक्म निकाला कि खोज का काम वन्द किया जाय, केवल संरक्षण का काम जारी रहे। तदनुकूल ही कार्रवाई होने लगी। यह उतरती कला १९०० ईसवी तक रही।

इसी वीच में लार्ड कर्जन गवर्नर जनरल होकर भारत आये। उन्होंने पुरातत्व के काम में बड़ी दिलचस्पी दिखाई और एक लाख रुपया वार्षिक खर्च मंजूर किया। १९०२ में मार्शल साहब विलायत से बुलाये गये और डायरेक्टर जनरल नियत हुए। यही अब तक इस पद पर हैं। तब से इस महकमें का काम बहुत झपाटे से हो रहा है।

गवर्नमेंट की देखा-देखी कई देशी रियासतों ने भी अपने यहां पुरातत्व-विभाग खोल दिये हैं और अजायबघरों की भी स्थापना की है। भावनगार, माइसोर, हैदराबाद, ट्रावनकोर आदि राज्य इस विषय में सबसे आगे हैं। सारनाथ, मथुरा, नागपुर, कलकत्ता, बम्बई, मदरास, लाहोर, लखनऊ, अजमेर आदि में जो अजायब घर हैं उनमें पुराने सिक्कों, चित्रों शिला-लेखों, ताम्रपत्रों, और अन्य प्राचीन वस्तुओं के संग्रह को देखकर प्राचीन भारत की अनन्त ऐतिहासिक घटनाओं का दृश्य नेत्रों के

सम्मुख आ जाता है। लन्दन में भी एक बहुत बड़ा प्राचीन पदार्थ संग्रहालय भारत के पुरातत्व की खोज करने के लिए है। अब तो फ्रांस, जर्मनी, आस्ट्रिया, रूस आदि में भी बड़ी बड़ी संस्थायें खुल गई हैं और अनेक सामयिक पुस्तकें निकल रही हैं। उनमें बड़े ही गवेषणापूर्ण लेख प्रकाशित होते हैं। ये संस्थायें सैकड़ों प्राचीन ग्रन्थों का भी उद्धार कर रही हैं। इस विषय में जर्मनी के विद्वानों ने सब से अधिक काम किया है और बराबर कर रहा है।

इस समय पुरातत्त्व से सम्बन्ध रखनेवाली अनेक सामयिक पुस्तकें निकलती हैं। प्राचीन शिलालेखों और ताम्रपत्रों आदि के प्रकाशन के लिए भी-इंडियन ऐंटिक्वेरी, इपीग्राफिया इंडिका, इपीग्राफिया कर्नाटिका आदि-कई सामयिक पुस्तकें हैं। एक पुस्तक ब्रह्मदेश के प्राचीन लेख प्रकाशित करने के लिए अलग ही है।

इस महकमे ने भारत की प्राचीन कीर्ति की जितनी रक्षा की है उतनी और किसी ने नहीं की। इसी की बदौलत अनन्त स्तूपों, मन्दिरों मसजिदों और ऐतिहासिक इमारतों की रक्षा हुई है। यदि यह महकमा अस्तित्व में न आता तो अनेक प्राचीन नरेशों का नाम तक सुनने को न मिलता और अनेक प्राचीन राज-वंशों के अस्तित्व तक का पता न लगता।

- — —